# रियासत जोधपुर

कमधज या कमंध याने राठोडों की तवारीख़ सिलसिलेवार नहीं मिली शहर कनोज में बड़ा राज था ॥ १ राजा जैचन्द के बाद २ सेत मारवाड़ में आये और कई पुस्तों बाद गोयलों से मुल्क लेकर खेड़ में रहे ३ सीहा ४ आस्थान ५ धूंहड़ ६ रायपाल ७ जालणसी ८ छाडा ९ तीडा १० सलखा जी के बड़े कुं० मलीनाथ के जगमाल का तो मालानीमें वकूंपावगैरह कोराज जैसलमेर से ब्हाडमेर कोटडा गिराब सए परगने मिले और जैतमाल अहमदाबाद जाते आगानंदा खुवारांको गोठ जिमाय चुक करके गुडा राडधरा मय ४८ गांवों के लेकर राणा कहीजे तथा ११ वीरमजी ने दलाखां वगैरह जोईयों को पनाह दी फेर उनके मुल्क में जारहे और वहां ही मारेगये- बाद कुं० गोगादे ने दलखां वगैरे को मारे दलखां के बेटे ने गोगादे को स्वर्ग भेजा ॥ १२ चूंडाजी को ईदां ने मंडोवर दी ॥ कुं० चवदे राव भए ॥ १३ रिडमल जी उदेपुर में काम आये मंडोवर ही छुटी थी सो १४ जोधाजी ने पीछी ली- फेर- सं० १५१५ में गढ बणाहर जोधपुर आबाद कर राजधानी करी फेर तो राजनीत याने क्षत्री धर्म मूजब ज़मीन के ग्राहक हुए चुनाचे हरपीडी में हर तरफ़ पड़ोसियों वगैरह का बहुतसा मुल्क दबाते रहे बल्के बीकानेर किशनगढ रतलाम झाबुआ वगैरह कई जगह जुदा२ राज बांधा १५ सूजाजी १६ बाघाजी १७ गांगाजी १८ मालदेजी १९ उदेसिंहजी २० सूरसिंहजी २१ गजसिंहजी २२ जसवंतसिंहजी २३ अजीतसिंहजी कई बर्ष पहाड़ों मे रहे गढ में बादशाही थाणा रहा २४ अभैसिंहजी को गढ मिला- कुं० रामसिंहजी को निकाल कर

भाई २५ बखतसिंहजी राज बैठे - २६ बिजैसिंहजी के पोते- २७ भीमसिंहजी सं॰ १८४८ में राजबिराजे - फेर गुमानसिंहजी के कुं॰ श्रीमानसिंहजी सं॰ ६० में राजा हुए जब फेर मानसिंहजी म्हाको बैजड़ले ठा॰ सगतीदानजीने बड़ा म्हेब का सुनश्ग लाकर राज बैठाया - बाद श्रीम नगर से २८ श्री तखतसिंहजी साहब को सं॰ ९८ मे तखतनशीन किस- सरकार अंगरेजी का अजन्द रहने से वा आराम राज किया सिलारे हिन्द का तुगमा पाया -

३० श्रीजसवंतसिंहजी स॰ १९३० फागुण बुदि १ चरंजीव - नेकनियती - कीवरकत व वलन्द अकबाल से रजीडन्ट तो करनल पावलट साहब बहादुर - और कारमुखतार छोटा भाई महाराज सर प्रतापसिंहजी मिले वो रिआ- सत सर सब्ज होगई चुनाचे लाखीये से जोधपुर - पालोतरा तक रेल होने व नमक काठे का सरकार अंगरेजी को देने व दीवानी फौजदारी व सायरात वगैरः २ का नवाबन्दो बस्त करने से आमदनी १८ लाखथी सो सह चन्द हुई और ऐसी ही कारखाई रही तो इस से भी दो चन्द होजावेगी तथा सरदारों से हर पीड़ी में बखेड़ा रहेथा सो नाम ही नही रहा - जसवन्तपुरा गाव व जसवंतगढ़ बनाया -

जागीरदारो के गावो की तादाद व आमदनी वगैरः का नकशा स॰ १९२६ के फैस- ला मूजब जुदा लिखा है -॥

जीसी एस आई का तुगमा मिला श्री प्रतापसिंहजी साहब इंगलस्तान - जाकर कैंमवोसी हासिल करी* - के॰सी॰एस आई॰ का खिताब पाया - स॰ ४६ मे महाराजकुमार श्री सरदारसिंहजी जन्मे -

* इजुरकेसर हीन्द की

आठ मिसलों के खांपां व गांव दोहा व सोठा में लिखे बाकी १६ । ३२ थाने बहुत से हैं-

दोहा - चांपा कूंपा मेड़त्या ऊदावत कनोत-। आठ मिसल जोधाअस जैतावत अमसोत-॥ सोठा

आउवा व आसोप रियां रायपुर कारणोत्तां । आठु मिसल अनूप पिसा दोकनरेवर नीमाजरास आहूजुरा
आड़ा खींवसर - ॥ अगनायानेहकूमतोंकेनाम

(१) जोधपुर (२) नागोर (३) डीडवांणां (४) मरोट (५) परबतसर (६) मेड़ता (७) जैतारण (८) सोजत (९) बीलाड़ा (१०) पाली (११) बाली (१२) जालोर (१३) भीनमाल (१४) सांचोर (१५) शेरगढ़ (१६) पचपधरा (१७) शिव (१८) सेरगढ़ (१९) फलोधी (२०) सांभर - (२१) नवा - (२२) जस्वन्तपुरा - और थानहत थाने बहुत हैं ॥

रियासतमारवाड़मेंजागीरदारोंकेरेखवधारोंकेगांवोंवआमदनीकी तादादसं०१९९६ के फैसले मूजब ॥

| नम्बर | नामखांप | तादाद गांव |  | तादादपैदा |  | कुल |  |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
|  |  | रेष | बधारे | रेष | बधारे | गांव | पैदा |
| १ | चांपावत | २३५ | ×७५॥।≡ | ३२०१४)। | १७२१२५॥) | ३१०॥।≡ | ४९२२९८)। |
| २ | कूंपावत १०० | ७७ | × १३ | १४४५३७) | ५५४९२०) | ९० | १९०७५७) |
| ३ | जैतावत ५१ २६ | २२ | × ३॥ | ३९९७०) | ५२२५) | २५॥ | ४५०९५) |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | करनोत १८ | ३७॥ | ० | ६५८६३ | ० | ३७॥ | ६५८६३ |
| ५ | मेडतीया २२१ | ५८६॥।= | ६ | १४९२३७॥ | १६५०० | ५९५॥।= | १४२५५७॥ |
| ६ | जोधा १४५ | २२२॥ | ६॥ | ४१७४५७॥ | ३१००० | २३२ | ४४८४५७॥ |
| ७ | ऊदावत ७० | १२७ | १७॥ | २८२३४० | ६६६८० | १४४॥ | ३५२०२० |
| ८ | कर्मसोत ३४ | ४४ | १७ | २७००० | १३४७५ | ६१ | ४०४७५ |
| ९ | नरावत ७ | ६॥ | ० | १६५०० | ० | ६॥ | १६५०० |
| १० | महेचा ९ | १३॥ | ५ | १८६६२ | ३०३६६ | १८॥ | २१६६८ |
| ११ | धवेचा २५ | ३४॥। | ॥ | ३०६६६ | ४०० | ३४॥।=। | ३१०५६ |
| १२ | जैतावत ३ | २॥ | ० | २७५० | ० | २॥ | २७५० |
| १३ | पातावत ३७ | ४२ | ० | ६३५८० | ० | ४२ | ६३५८० |
| १४ | रूपावत ४ | २॥ | ० | ३००० | ० | २॥ | ३००० |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १५ | बीदावत २ | २।= | ० | १७५०) | ० | २।= | १७५०) |
| १६ | कलावत ६ | २॥ | ३=॥ | ४२५०) | २४३३) | ५।=॥ | ६६८३) |
| १७ | कांधलोत १ | १ | ० | ६२५०) | ० | १ | ६२५०) |
| १८ | रायपालोत ६ | ३॥ | ० | ६००० | ० | ३॥ | ६०००) |
| १९ | मांडणोत ८ | ७ | ० | १८५०२) | ० | ७ | १८५०२) |
| २० | मंडला १० | १४ | १॥ | ३२५००) | २२५०) | १५॥ | २४७५०) |
| २१ | बाला ३९ | ६१।=। | ॥ | ७८३६१) | २०००) | ६१॥=। | ८०३६१) |
| २२ | ऊहड २१ | ४१॥ | ० | ६०३७५) | ० | ४१॥ | ६०३७५ |
| २३ | नरानोत १ | ॥ | ० | १०००) | ० | ॥ | १०००) |
| २४ | पूनावत १ | १ | ० | ३०००) | ० | १ | ३०००) |
| २५ | भीयोत १ | ० | ॥ | ० | ६५०) | ॥ | ६५० |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७ | सोनगरा ४ | १॥=॥ | ० | ४७५०) | ० | १॥=॥ | ४७५०) |
| ८ | पीपडा १ | १ | ० | ५००) | ० | १ | ५००) |
| ९ | सांखला ३ | २॥ | ० | ३९००) | ० | २॥ | ३९००) |
| १० | बोडा २ | ११ | ० | ११२२५) | ० | ११ | ११२२५) |
| ११ | काबा ३ | २८ | ० | २०००) | ० | २८ | २०००) |
| १२ | रंदा ३ | ४९ | ० | १०३५०) | ० | ४९ | १०३५०) |
| १३ | खुमाणल १ | १॥ | ० | २०००) | ० | १॥ | २०००) |
| १४ | मांगडीय २ | २३ | ० | २३००) | ० | २३ | २३००) |
| १५ | सोलंका ४ | ४ | ० | ५०००) | ० | ४ | ५०००) |
| १६ | वालोचा १ | १ | ० | १०००) | ० | १ | १०००) |
| १७ | मुर्धा ५ | ५ | ० | ३८५०) | ० | ५ | ३८५०) |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १८ | पुवार<br>१ | ॥ | ० | १००) | ० | ॥ | १००) |
| १९ | खालोत<br>१२ | २२ | ० | २२६२५) | ० | २२ | २२६२५) |
| २० | गैलोत<br>२ | २ | ० | २४००) | ० | २ | २४००) |
| २१ | भायल<br>२१ | २३॥ | २ | १२७०३) | २२००) | २५॥) | १३६०३) |
| २२ | डोडाया<br>१ | १-॥ | ० | १६६६७) | ० | १-॥ | १६६६७) |
| २३ | आसायच<br>१ | १ | ० | ७५०) | ० | १ | ७५०) |
| २४ | तुवर<br>४ | ७ | ० | २४५०) | ० | ७ | २४५०) |
| २५ | पूरवीया<br>३ | ३ | ० | १०००) | ० | ३ | १०००) |

मजमूई हालत रकबा रियासत ३५६७२ मील मुरब्बा आबादी १७४६८०२ आमदनी ७२ लाख खिराज सरकार अंग्रेजी ९८ हजार फौजखर्ची १ लाख १५ हजार रुपया है तादाद फौज ६ हजार शहनशाही खिदमात की फौज के अलावह है
अखत्यार गोद लेने का हासिल है सलामी १९ तोपे और सरकार से सितार:हिन्द, इसने अव्वल का खिताब मिला है खास लकब स्वस्ति श्री जोधपुर सुभस्थान सिध्धस्थी महाराजाधिराज राजेश्वर श्री महाराजा जसवन्त सिंह जी है श्री महाराज कुवार सरदार सिंह जी साहिब मिती माघ सुदी १ सम्मत १९३६ को जन्म धे चिंजीउ॥

| इनगाओं की पैदा बहुत कमती है तथा इसके सिवाय बिलारेख के बहुत गांव हैं ॥ |
|---|

## जोधपुर के अव्वल और दूसरे दरजः के सरदारों का नकशा

| नम्बर | नामठेकाना | खांप | तादादगांव | सालानाआमदनी | कैफियत |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | पोहकरन | चांमपावत राठोड | १०० | २०००००) | यहठिकाना बहुत जबरदस्त है मयोका लिज में तालीम पाई है· |
| २ | आसोप | कुंपावत | ५ | ४००००) | राठोड |
| ३ | खेरवह | जोधा | २० | ३००००) | औजन |
| ४ | रास | उदावत | १७ | ४००००) | औजन |
| ५ | नीमबाज | उदावत | १० | ४००००) | औजन |
| ६ | आहवा | चांमपावत | १६ | १६०००) | यहजागीर पहिले जियादः थी मयोकालिज में तालीम पाई है· |

| ७ | रीयान | मेडतिया | ८ | ३६१००) | राठोर |
|---|---|---|---|---|---|
| ८ | भादराजून | जोधा | २७ | ३२०००) | अैजन |
| ९ | रायपुर × | उदावत | ३८ | ५००००) | अैजन |
| १० | कुचामन × | मेडतिया | १६ | ४८०००) | अैजन |
| ११ | घानेराव | अैजन | ४२ | ४५०००) | सौवर्षपहिलेमेवाड़ केमातहतथा- |
| १२ | आहोर | चामपावत | १० | २३०००) | राठोड |
| १३ | रासपह | अैजन | १३ | २६०००) | अैजन |
| १४ | रूयट | अैजन | ११ | १७०००) | अैजन |
| १५ | कन्टालियह | कुंपावत | १२ | १५०००) | अैजन |
| १६ | लाविया | उदावत | ७ | १९०००) | अैजन |
| १७ | गुलर | मेडतिया | ५ | २३५००) | अैजन |
| १८ | भवरी | अैजन | ५ | १९५००) | अैजन |
| १९ | बूकसू | अैजन | २४ | ३८०००) | अैजन |
| २० | मेढा | अैजन | २९ | ३७०००) | अैलन |
| २१ | नन्नोंदा | अैजन | ६ | २०५००) | अैजन |

× अब इस को वर्त्तमान ठाकुर हरीसिंहजी के नाम से हरीपुर कहते हैं और रेल का स्टेशन भी हरीपुर लिखा जाता है  × इस ठिकाने को अपने यहां टकसाल रखना और सिक्का चलाने का अधिकार है म मुरारअली

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| २२ | खेमसर | करमसोत | ३२ | १३०००) | राठोड़ |
| २३ | राखी | चोहवान | २२ | २२०००) | गैर कोमजागीरदार |
| २४ | कानानह | करनोत | ३ | १२०००) | राठोड़ |
| २५ | मनाना | मेड़तिया | ७ | १७०००) | ग्रौजन |
| २६ | पालासनी | उदावत | २ | १५०००) | ग्रौजन |
| २७ | खनवाडा | चांपावत | १७ | १६५००) | ग्रौजन |
| २८ | बाकरः | ग्रौजन | ७ | २७५००) | ग्रौजन |
| २९ | चंदावल | कुंपावत | ८ | २२०००) | ग्रौजन |
| ३० | आगेवह | ऊदावत | ३ | २१०००) | ग्रौजन |
| ३१ | आलन्यावास | मेड़तिया | ४ | १५०००) | ग्रौजन |
| ३२ | चांनोद | ग्रौजन | २४ | ३४०००) | ग्रौजन |
| ३३ | जावला | ग्रौजन | ८ | ३८०००) | ग्रौजन |
| ३४ | दरू | मेड़तिया | १२ | ३३०००) | ग्रौजन |
| ३५ | मीठडी | ग्रौजन | १५ | २८०००) | ग्रौजन |
| ३६ | लाडनू | जोधा | ७ | २००००) | ग्रौजन |

| ३७ | पगडी * | जैनावत | ७ | १६०००) | अैजन |
|---|---|---|---|---|---|
| ३८ | कल्यानपुर | चोहान | ७ | १००००) | गैरकौम |
| ३९ | खेजडला | भाटी | ८ | १५०००) | चंद्रवंसी गैरकौम |
| ४० | झालामड | राणावत | ८ | १५०००) | गैरकौम |
| ४१ | कुडियाना | मेडतिया | ९ | ३३०००) | राठोड |

सिन्धी साहिबजादह अब्बास अलीखां की इज्जत तमाम सरदारो से खासतोर परजियादह है - यह दोनो दरजेके सरदार पांचसौ रुपया सालाना आमदनी पर ए कसवार के हिसाब से नोकरी और हाजरी देते है - ॥

## राज्यबीकानेर

यह राज्य राजपूताने के उत्तर में फैला हुआ है जोधपुर के सिवाय दूसरी समस्त रियास्तों से लम्बाइ व चौडाइ में जियादह है इसके उत्तर में हरियाना - भटयाना जिले हिसार व सिरसा पश्चिम में भावलपुर जैसलमेर दक्षण में जोधपुर का राज्य - और पूरब में शेखावाटी है लम्बाई पूरब से पश्चिम को २०० मील चौडाई उत्तर से दक्षण को १६० मील रकबा २७६७८ मील मुरब्बा आबादी ६ लाख आदमियों की है आमदनी खालसा आठ लाख से अधिक है और फौज सवार व पैदल ७ हजार के लगभग है - इस मुल्क में तीन भाग जाट और चौथा हिस्सा राजपूत राठोड - सारस्वत ब्राम्हण नोहया दाहिया जात के राजपूत (जोमुसलमान हो गये) और चारन भाट माली आदिबस्ते हैं इनमें एक हिस्सा थोरी - धानक वौ रह जात के लोग भी हैं जिनका पेशा चोरी लूट का है - यहां का ऊंट उमदा होता है

* यहां का ठाकुर श्री दरबार जोधपुर को राज तिलक देता है जबलो तिलक न दे पगडीजब्त रहती है - म - मुरादअली

जिसको रेत की मांय कहना चाहिये और भेड बकरी भी देहात के रहने वाले बहुत पालते हैं जिनके बालो से उम्दा कंबल बनाये जाते हैं बीकानेर का जियादह मुल्क रेगिस्तान है लिहाजा यहां फसल एक फसिल बाजरा मोठ की पैदा होती है तरबूज यहां का जिसको मतीरा कहते हैं बहुत मीठा होता है खास बीकानेर की मिसरी मशहूर है कुयें ऊंचे होते हैं और अक्सर खारा पानी निकलता है इसी कारण बहुधा लोगों का गुजर तालाबो के पानी से होता है नदी या पहाड इस राज्य में कोई न्हीं - ॥

## तवारीख

बीकानेर वाले जिनकी रियासत आज से चार सौ वर्ष पहिले स्थापन हुई थी जोधपुर के राठोडो की खांप है राव जोधाजी ने जब सम्मत १५१५ में पुरानी राजधानी मंडोर को छोड कर जोधपुर बसाया तो उस का बेटा बीका नामी अपने काका कांधलजी की सहायता से तीन सौ राठोडों को लेकर उत्तर दिशा के जंगली मुल्क को विजय करता हुआ चलागया और वहां के सांखला राजपूतों और पुंगल के भाटियों से लड कर कोरमदेसर नामी नग्र पर कबजा किया और उस मुल्क के जाटों को जो आपसके झगडों से बरबाद हो रहे थे अपना सहायक बना कर जोयों और भाटियों का जोर घटाया और अच्छी तरह से दखल कर लिया तो मंडोर छोडने से ३० बरस पीछे वैसाख बदी १५ सं० १५४५ में बीका ने अपने नाम पर राजधानी बीकानेर को बसाया और उसके चचा कांधल ने उत्तर देश को अपने कबजे में कर लिया जहां आजलों कांधलोत अपनी राजधानी बहादुरा नग्र के इधर उधर बस्ते हैं - राव बीकाजी १४९५ में उतपन्न हुये सं० १५४५ में पाट बिराजे और सं० १५५१ में बीकानेर बसाने मे ६ बरस पीछे ५६ बर्ष की अवस्थामें वैकुंठ बास हुये यहीं से बीकानेर

राज्य की बुन्याद पडी - ॥

**बीकाजी** के १३ पुत्र थे जिनमें से बीकाजी के देव लोप होने पर बडा बेटा राव नाराजी गादी पर बैठा नाराजी सं॰ १५२६ में पैदा हुये और सं॰ १५५१ में गादी बिराजे और थोडे दिन राज करके सं॰ १५५१ में देव लोप होगये - ॥

**राव लुनकरन** सं॰ १५२७ मे उतपन्न हुये १५५१ मे पाट बिराजे और १५८३ में स्वर्गबाश हुये - ॥

**राव जैतसी** १५७६ में जन्मे १५८३ में गादी बिराजे और सं॰ १५९८ में देव लोप हुये इनके वक्त में जोधपुर के राव माल देव ने बीकानेर इन से छीन ली थी परन्तु इनके बेटे राव कल्यानमल को **अकबर बादशाह** ने माल देव से वापिस दिलवादी - ॥

**राव कल्यान मल** सं॰ १५७५ में जनमे और १६०१ में पाट बिराजे और संम्मत १५९८ मे देव लोप हुये यह नागोर में अकबर बादशाह के हजूर में हाजिर हुये और अपने भाई कान्ह सिंह की बेटी अकबर को ब्याही जिससे राव मालदेव को निकाल कर बीकानेर पर कबजा पाया - ॥

**राव रायसिंह** सं॰ १५९८ में जनमे १६२८ मे गादी बिराजे और १६६८ में देव लोप होगये इन पर अकबर बादशाह की बडी मेहरबानी थी गुजरात की लडाई में बादशाह के साथ थे **ताजखां** जालोर वाले और सरोही के **सुरतान देवडह** को पकड कर बादशाह के हजूर मे हाजिर किया एक हजारी का मनसब पाया अकबर के मरने पर उसके बेटे जहांगीर ने रायसिंह को पाचहजारी जात का मनसब और चार हजार सवार रखने का रुत्बा बख्शा - ॥

**राव दलीपसिंह** सं॰ १६२१ में जन्मे १६६८ मे पाट बिराजे सं॰ १६७० में परलोक बाश हुये इन्हो ने अपने पिता रायसिंह के मरने पर हाजिर हो कर जहां

गीर बादशाह से राव का खिताब और खिलअत पाया - खुद जहांगीर ने अपने हाथ से दरबार में राज तिलक देकर दो हजारी जात और हजार सवार का मनसब बखशा - परन्तु अंत को बादशाह से बगावत करने के अपराध में कतल किये गये और राज इनके छोटे भाई सूरसिंह को मिला - ॥

राव सूरसिंह सं० १६५१ में जन्मे और १६७० में गादी बिराजे और १६८८ में देहान्त होगया दो हजारी जात और हजार सवार का मनसब पाया सं० १६८८ में दक्षिण की लडाई में काम आये - ॥

राव कर्णसिंह सं० १६७३ में जन्मे और अपने पिता सूरसिंह की जगह सं० १६८८ में पाट बिराजे सं० १७२६ में देवलोप हुये यह दक्षिण की लडाई में बादशाह से सीख लिये बिना भाग आये थे बादशाह आलमगीर ने खफा होकर इनके बडे बेटे अनूपसिंह को गादी पर बिठा दिया और यह दो बर्ष कैद भुगत कर मरगये-

राव अनूपसिंह १६६५ में जन्मे १७२४ में पाट बिराजे सं० १७५५ में देवलोप होगये सं० १७७६ में अनूपगढ बसाया और कारगुजारी दिखला कर आलमगीर बादशाह से राजा का खिताब पाया - ॥

राजा सरूपसिंह सं० १७४६ में पैदा हुये सं० १७५५ में पाट बिराजे सम्मत १७७५ में देवलोप होगये - ॥

राजा सुजानसिंह सं० १७४७ में जन्मे सं० १७५७ में गादी बिराजे और सं० १७६२ में देहान्त होगया - सुजानगढ बसाया - ॥

महाराजा जोरावरसिंह सं० १७६६ में जन्मे और सं० १७८२ में पाट बिराजे और १८०२ में परलोकवास हुये - इन के अहद में जोधपुर के महाराजा अभयसिंह ने बीकानेर का मुहासरा कर लिया था परन्तु सं० १७४० में जैपुर के महाराजा सवाई जयसिंह और नागोर के हाकिम तखतसिंह ने बी

कानेर से २१ लाख रुपया दिलवा कर जोधपुर का कबजा उठवा दिया - ॥

**महाराजा गजसिंह** सं० १७८० मे जन्मे सं० १८०२ में अपने भाई जोराव रसिंह की जगह पाट बिराजे और सं० १८४५ में देव लोप हुये - ॥

**महाराजा राज सिंह** सं० १८०१ मे जन्मे सं० १८४५ में पाट बैठे और छो टे भाइ सूरत सिंह की मां के जहर देने से २५ दिन राज करके सं० १८४४ मे मर गये

**महाराजा प्रताप सिंह** सं० पैदाश मालूम न्ही सं० १८४५ में पाट विराजे सं० १८४५ मे देवलोप हुये ॥

**महाराजा सूरतसिंह** सं० १८२२ में जन्मे और सं० १८४५ में अपने भतीजे को मार कर पाट विराजे और सं० १८८५ मे फौत हो गये - इन के वक्त में संम त १८६१ में किला भटनेर[१] मुसलमान जोईयेराज पूतों से फतह हुआ जोधपुर के दावीदार **धोकलसिंह** का साथ देने में २४ लाख रुपया खर्च किया पर न्तु नवाब **मीरखां** के दबाव से हार कर बैठ रहे संमत १८७४ में सरकार अं ग्रेजी से अहदनामा हुआ महाराजा साहिब सवनोराब रहे अंत को ५० वर्ष राज्य करके देवलोप हुये

**महाराजा रतनसिंह** १८४७ में पैदा हुये सं० १८८८ में गादी बिराजे और १९०८ में देवलोप हुये - ॥

**महाराजा सरदारसिंह** १८७५ मे जन्मे और सं० १९०८ गादी बिराजे और १९२८ मे देवलोप हुये इन्हो ने गदर स० १८५७ ई० में मदद देने के बदले में सरकार अंग्रेजी से टीबी का परगना पाया जिस की आमदनी १५ हजार ३ सौ रुपया सालाना है इनके समय में सरदारो और दरबार में बखेडा खडा हु आ - जिसका सरकार ने फैसला कराया - ॥

**महाराजा डुंगरसिंह** सं० १९११ मे जन्मे और १९२८ पाट बिराजे और सं० १९४० में बद नजमी रियासत के सबब माजूल किये गये और माजूली

[१] यह बहुत पुराना किला है सुलतान महमूद गजनवी ने हिन्दुस्थान मे गयारवां हमला इसी गढ पर किया था सरकारी जिला सिरसा और बीकानेर की ठीक सीमा पर है - हमने भी इसे देखा है - म-मुराद अली

ही की हालत में सं० १९५४ मे परलोक बास हुये-यह महाराजा गज सिंहजी में छटी पीढी में मिलते थे इन के वक्त में समस्त जागीरदार नाराज हो गये थे अन्त को सरकारी फोज ने सं० १९५० में बिदासर में जा कर ठाकुर रामसिंह रईस महाजनव ठाकुर मेघ सिंह रईस जसाना और ठाकुर बिदासर को पकडा और महाराजा साहिब को माजूल कर दिया चार वर्ष पिछे उक्त सरदारों के वीकानेर जाने की आज्ञा मिली - ॥

**महाराजा गंगा सिंह-जी** येह सं० १९३६ में जन्मे और १९४४ में आप ने बडे भाइ महाराजा डुंगर सिंह जी की जगह पर पाट बिराजे अभी आप की उमर गयारा वर्ष के लग भग है मयो कालिज में तालीम पाते हैं चिरंजीव रियासत का वन्दो बस्त साहिब एजन्ट बहादुर की निगरानी में कौनसिल द्वारा होता है जिसके वाइस प्रेसीडन्ट राय वहादुर सोढी हुकम सिंह जी है - ॥

## तवारीख राज्य किशन गढ

राजपूताने के मध्य में राठोडों की छोटी सी (परन्तु रुत्बे में बडी ) रियासत है जिस के उत्तर व पश्चिम में मारवाड और पश्चिम व दक्षण में अंग्रेजी जिल्ला अजमेर और पूरब में जेपुर का मुल्क है रकबा ७२५ मील मुरब्बा - आबादी एक लाख२ हजार से अधिक खालसा आमदनी साढे तीन लाख और इससे कुछ कम आम दनी की जमीन जागीरदारों के कब्जे में है फौज सवार व पैदल ६०० आदमी कहे जाते हैं तोपें ३० है सलामी १५ तोपों की है जमीन कम पैदावारी की है अतएव तलाओं के पानी से खेती होती है - जियादः जमीन पहाडी है जिनमें थूहड के रूख बहुत हैं - समस्त राज्य में किशन गढ - रुपनग्र - सरवाड* तीन ही परगने हैं जागीरदारों में ठिकाना फतह गढ मशहूर है जो राजा कहलाता है -

* सरवाड में तांबडा पत्थर बहुत अच्छा निकलता है जिसके कंठे और नगदूर२ जाते हैं कलों द्वारा खान की खुदाई हो तो राज्य का बहुत फायदा हो - म: मुराद अली -

खास राजधानी किशनगढ मे ८ हजार आदमी बस्ते है - ॥

## इतहास

यह रियासत आज से पौने तीन सो वर्ष पहिले जहांगीर बादशाह की मेहरबानी से कायम हुई थी जहांगीर ने जोधपुर के मोटा राजा उदय सिंह जी के बेटे किशन सिंह को उस की खिदमत गुजारी और अच्छी च्याकरी से खुश होकर जिले अजमेर में सीट्ला आदि गाव सं० १६६६ मे बखशे थे उस के दो वर्ष पीछे किशन सिंह ने अपने नाम पर किशनगढ बसा कर वहां रहना अखतियार किया - किशनगढ वाले यध्यपि जोधपुर के छुट भईये है परन्तु बडेरों की जागीर मे से कुछ हिससा न पाने और अपने परीश्रम से ठिकाना बनाने के कारण जोधपुरवालों का अहसान न्ही मान्ते - बादशाही राज्य मे किशनगढ के रईस का कुर्ब जैपुर- जोधपुर बीकानेर- बूंदी कोटा के पीछे मानाजाता था परन्तु आलमगीर बादशाह के मरने लो उसको राजा या राव आदि का लकब न्हीं मिला था तो भी चारहजारी मनसब रखता था मुहम्मद शाह बादशाह ने बहादुर सिंह को राजा का खिताब बखशा और २८० वर्ष में १५ रईस इस गादी पर बैठे जिनका हाल यह है - ॥ किशन सिंह ने सं० १६६६ में सिट्ला की जागीर बादशाह से पाई महाबत खा के साथ मेवाड में साका किया २० आदमियो को मारा ३०० को पकड कर बादशाह के पास लेगये बादशाह ने खुश होकर ३००० हजारी म्नसब और १५०० सवार रखने का कुर्ब बखशा १६७२ में गोविन्ददास भाटी प्रधान मारवाड से लड कर अपने भतीजे करन समेत काम आने राठोड सहसमल राठोड जगमाल यह महाबत खां के बेटे अमानुल्ला खां से लड कर काम आये - राठोड हरी सिंह सं०

१६८५ में गादी बिराजे २५ वर्ष राज किया राठोड़ रूपसिंह १७०० में गा
दी बिराजे इन्होंने बादशाही फौज के साथ बलख बदुखशां काबुल आदि में
अच्छी चाकरी की सादुल्ला वजीर के साथ चितोड़ का गढ़ तोड़ने में ब
हादुरी दिखलाई जिससे बादशाह ने खुश हो कर मांडलगढ़ इलाके मेवा
ड़ का परगनह बखशा* सं० १७१५ में आगरे के निकट औरंगजेब और शाह
जादे दाराशिकोह की लड़ाई में दाराशिकोह की तरफ से औरंगजेब के हाथी
पर तलवार मारते हुये काम आये - राठोड़ मानसिंह सं० १७[illegible] में [illegible] कर
के काम आये - राजा राजसिंह १८०५ में देवलोप हुये - राजा [illegible]सिं
ह राजा बहादुरसिंह रियासत की आमदनी के दसवें हिस्से की जागीर फ
तहगढ़ इन्हों ही ने अपने बेटे बाघसिंह को बिना रेख बखशी थी महाराजा
सिद्धसिंह सं० १८५५ में गादी बिराजे और सं० १८५८ में देवलोप होगये
महाराजा कल्यानसिंह १८५८ में गादी बिराजे परन्तु सरदारों ने फसाद
किया तो साहिब एजन्ट की सलाह से ३६ हजार रुपया सालाना तनख्वाह
लेनी करके राज अपने बेटे मुहकमसिंह जी को सोंप कर दिल्ली चले गये ज
हां ६ वर्ष पीछे मिर्त्यु को प्राप्त हुये - महाराजा मुहकमसिंह ८ वर्ष राज
करके सं० १८९७ में बे औलाद मर गये - महाराजा पृथ्वीसिंह सम्वत
१८९८ में ठिकाने फतहगढ़ से गोद लिये जाकर चार वर्ष की अवस्था में राज
बिराजे - यह बड़े बुद्धिवान व दयावान रईस थे सं० १९२७ में ३ लाख रु
पया खर्च करके अपने राज्य में तालाब खुदवाये इनके राज्य में हो कर रेल निकलने
से ६० हजार रुपया सालाना राहदारी के महसूल की आमदनी का मारा गया
परन्तु महाराजा की लायकी और गरीबी को देख कर २० हजार सालाना सर
कार उस हानी के बदले में देती है बहुतसे शुभ कार्य करने और धर्मश

* दोलाख की जागीर में

न्य करने के पीछे सं॰ १९३६ मे स्वर्ग वास हुये माहाराजा सारदूलसिं हजी (चिरंजीव) जैनवरी महीने की ८ ता: सं॰ १९३६ में पाट विराजे आप ने पिता के समान नेक नीयत सादा मिजाज धर्म कर्म के पक्के हैं सं॰ १९४२ में बाबू श्यामसुन्दर लाल जी मयो कालिज के हीयम मास्टर जनाब करनेल ब्राडफर्ड साहिब बहादुर एजन्ट गवर्नर जनरल राजपूताने की आज्ञा अनुसार किशन गढ के प्रधान नियत हुये बाबूजी ने दीवानी फौजदारी अपील आदि महकमे जारी किये और श्रीदरबार का इजलास महकमाखास कहलाता है - इस्टेम्प भी जारी किया गया - श्रीमहाराजा साहिब बहादुर को मई सन १८९२ ई॰ में सरकार से जी-सी-एस-आई का तमगा भी इनायत हुआ जगदीश्वर मुबारक करे सरकार अंग्रेजी के खरीतों के लिफाफे पर बमुलाहिजे महाराजा साहिब मुशफिक मेहरबान मुखलिसान महाराजाधिराज - लकब और श्रीनामे पर महाराजा साहिब मुशफिक मेहरवान मुखलिसान सलामत लिखाजाता है कागज सुनहरी थैली कमखाब की होती है - ॥

## राज्यबूंदी

राजपूताने के दक्षण और पूरब दिशा में बूंदी का राज्य दूसरे दरजे का पुराना राज्य है जिसके उत्तर में जैपुर पश्चिम में जहाज पुर इलाके मेवार- दक्षण में गवालियार - पूरब में कोटे का इलाका है - लमबाई ५० मील चौडाई ५० मील रकबा २२९१ मील मुरब्बा आबादी २लाख ५५७-१ आदमियों की है खालसा की सालाना आमदनी ५लाख रुपया और इसी के लगभग जागीरदारों की आमदनी है - फौजसवार और पैदल दोनो २५०० हैं १ लाख २००० रुपया सरकार अंग्रेजी को खिराज देते हैं सलामी १७ तोप है शहर बूंदी

जो इस राज्य की राजधानी है आगरा से २९५ मील दक्षिण दिशा में पहाडी घाटि के मध्य में बस्ता है इस में ५० हजार आदमियों की आबादी है महाराजा साहिब के महल ऊंची पहाडी के ढलाव पर उत्तम रीति से बने हैं जिनकी खूबसूरती प्रसंसा के योग्य है - ॥

## तवारीख बूंदी

बूंदी वाले चौहान जाति के हाडा खांप में अजमेर के राजा मानक चंद के पोते अस्तपाल के बंस में से हैं आदमें हाडा भिन्न २ स्थानों में रहे और अंत को सं० १३९८ में मेवाड के महाराना की सहायता से बूंदी का राज पाकर सवा दो सौ वर्ष चीतोड के मातहत रहे और सं० १६२६ में वह **रतनभोर** का गढ अकबर बादशाह को सोंप कर खुदमुखतार राजा और बादशाही मनसबदार बने - मतलब यह है कि आजसे ५५६ वर्ष पहिले वह राजपूताने में सरदारी के दर्जे पर पहुंचे थे और ३१८ वर्ष पहिले खुदमुखतार राजा हुये राजपूताने में आने के समय से आज लों उन की २५ पीढियां हो गुजरी हैं बूंदी के रईस मेवाड की मातहती से इनकार करते हैं - परन्तु सत्य यही है कि उनको दक्षिण से निकलने के पीछे मेवाड ही में पनाह मिली और मेवाड ही की सहायता से पहिले भैंसरोड और फिर बूंदी का राज्य पाया जैसा कि बादशाही मनसबदार बने से पहिले अकबर का वजीर **अबुल फजल रावसरजन** को मेवाड का मातहत लिखता है और इकबाल नामे **जहांगीरी** व बादशाहनामे शाहजहानी आदि इतहासों में भी ऐसा ही लिखा है अस्तपाल के बडेरों में से अजेपाल ने अजमेर को बसाया उसके पीछे **मानक** राज ने सं० ७४१ मे साखंभरीदेवी के नाम से सारवंभरीग्राम बसाया - जिसको अब सांभर कहते है (सांभर का लोन प्रसिद्ध है) इसी मानक

राय की औरलाद मे एक खाप की नवी पीठी में प्रथ्वीराज उतपन्न हु वा था खीचीं हाडा मोहल- निरभाणा-देवडः हिडोरिया- भोरीचा धनेरया- बागेरचा-आदि चौहानो की खापे है मानक राय का वेटा **अनोरराज** असी अर्थात **हांसी** काराजाथा जिस के वेटे अस्त पा लको शत्रुओ ने सं० १०८१ में वहा से निकाल दिया वह दक्षण मे जा कर **असीर** का राजा हुवा वही से हाडा खांप चली अस्तपाल के पीछे **लोकपाल** हुआ जिस का वेटा **हमीर** प्रथ्वीराज के साथ सं० १२४९ में **शहाबुद्दीगोरी** से लड कर काम आया हमीर के पीछे कालक रन- माहमगदः राव बांचा रावचंद्र आसीके राजा हुये राव चंद्र को स० १३५२मे **अलाउद्दीन खलजी** वादशाह ने कतल किया तव उसका वेटा रैनसी ढाई वर्ष की अवस्था में हिफाजत के लिये चितोड मे लाया गया रैनसी ने जवान होकर मेवाड वालों की सहायता से **डोंगा** भीलको मार कर भेंसरोड गढ लिया- रैनसी का वेटा **कोल्ह** और उसका वेटा **बांगा** हुआ बागा के वेटे देव ने जोर पाकर मीनों को जेर किया स० १३९८ मेवा दो घाटा के वीच मे शहर **बूंदी** वसाया जिस के गिर्द हाडो के फैल जाने सेउ स देश का नाम भी हाडोती होगया राव देव का वेटा **समरसी** और समर सी का **नापूजी** नापूजी का वेटा **हामू** स० १४४० में गादी परवैठा और १९ वर्ष राज करके मरगया उसका वेटा **वीरसिंह** सं० १४५९ मे पाट वैठा और सं० १५२९ में मरगया तव उस का वेटा राव वांदो गादी पर वैठा परन्तु उनके दो छोटे भाइयो ने मुसलमान होकर वादशाह की सहायता से बूंदी छीनली और **समरकन्दी** व **उमरकन्दी** नाम से बूंदी के राजा कहला ये राव वांदो २१ वर्ष पहाडो में खराव हो कर मरगया तव **राव नरायन**

राव अपने भाई सुरजन का काम्रों को कतल करके राज विराजे और
३२ वर्ष राज करके मर गये उनका छोटा भाई महाराना संग्रामसिंहकेसाथ बाबर
बादशाह से लड कर काम आया - ॥

**रावसूरजमल** सं० १५८० में पाट विराजे और महाराना सां गा के बेटेर
तनसी से शिकार में लड कर काम आये - ॥

**राव सुल्तान** सं० १५८१ में गादी विराजे परन्तु राजका काम न चला सके
सरदारोंने इनको गादी से उतार दिया इन के कोई बेटा नथा अतएव सरदारों
ने राव बांदो के पोते अरजुन को पाट बिठाया - राव **अरजुन** सं० १५८२ में
५०० हाडों समेत चीतोड के गढ में **बहादुर शाह गुजराती** के सुरंग उडाने
से उड गया - ॥

राव सुरजन सं० १५८८ में गादी विराजे और सं० १६२६ में रतम भोर का
गढ अकबर बादशाह को सौंप कर मेवाड की मातहती से निकल कर बाद
शाही चाकरी में गये इसी कारण उनका कुर्ब जैपुर जोधपुर के पीछे बीका
नेर आदि के बराबर रक्खा गया और सुरजन सं० १६४१ में देवलोप हुये - ॥
राव भोज अपने पिता के सामने सं० १६३५ में गादी विराजे और १६६४
में मित्यु को प्राप्त हुये (कियोंकि इनके पिता इनको राज्यसोंप करबादशाहीचाकरीकरनेचले गये)

**सरबुलन्द रावरतन** गादी पर बैठ कर **बादशाह** से सरबुलन्द का लकब
और ढाई हजारी जात मनसब और १००० सवार का कुर्ब पाया और अंत
को पांच हजारी मनसब और राय राव का खिताब पाकर सं० १६८८ में द
कन की लडाई में काम आये - रावरतन का पाटवी कुंवर गोपीनाथ पहिले
ही मर चुका था इसवास्ते बादशाहने उन के पोते शत्रुसाल को बूंदी का राज दि
या और दूसरे बेटे **माधोसिंह** को कोटा और पलायता की जागीर दे कर

ढाई हजारी मंनसब बखशा उसी दिन से कि(२५० ) वर्ष हुये कोटा बूंदी से अलग हो गया - ॥

**राव शत्रुसाल** सं० १६८८ मे राज बिराजे सं० १७१५ में आगरे के निकट लडाई मे काम आये ॥

**राव भाउ सिंह** सं० १७१५ में बाप की जगह पाट बिराजे और सं० १७३२ मे बे औलाद मिर्त्यु को प्राप्त हुये ॥

**राव अनरूध सिंह** सं० १७३५ में पाट बिराजे और स० १७६२ मे काबुल में लड कर काम आये - ॥

**रावराजा बुधसिंह** इन को बादशाहने रावराजा की पदवी बखशी इन मे और कोटे वालो में खब लडाइयां हुई यह अंत को सं० १७८६ मे **बंगों** में देवलोक हुये - बुधसिंह के छोटे पुत्र **दीप सिंह** को कापरन जागीर मे मिली और बडे उमेदसिंह राज के मालिक हुये - ॥

**रावराजा उमेद सिंह** ने सं० १८०० में राज पाया कुंवर **अजीत सिंह** उदयपुर के महाराना **अरसी जी** इन्हों ही ने शिकार मे धोखे से मारा था- जिसका रज बूंदी और मेवाड में आज लो है परन्तु उसी पाप से कुछ दिन पीछे अजीतसिंह कोढी होकर मरगया ॥

**रावराजा बिशन सिंह** स० १८६१ में पाट बिराजे और सं० १८७५ फरवरी महीने की १०ता० को सरकार से दोस्ती का अहदनामा किया और संम्मत १८७८ मे देवलोक हुये - ॥

**महाराव राजा राम सिंह** १८७८ मे दस वर्ष की अवस्था में करनेल टाड साहिब के सामने पाट बिराजे यह रईस बहुत बुधिवान और विद्वान थे उनके समय में बडी २ बातें हुई सरकारने दिल्ली के दरबार सन १८७७ई०

में इन को सितारःहिन्द और मशीर कैसरहिन्द की पदवी बरव्शी यह बडे पंडि त और धर्म कर्म के बहुत पाबन्द थे परन्तु अैसे दाना और दयावान होने परभी का पहल का ठिकाना जब्तकर लिया जिससे कई सरदार इनसे नाराज रहे - राजपूताने में इन की उमर से बडा कोई रईस नथा इस लिये सरकार इनकी ब हुत इज्जत करती थी सन १८७९ ई॰ में ८० वर्ष की अवस्था में ७० वर्ष राज करके नेकनामी से देवलोप हुये - ॥

**महाराव राजा रघुबीर सिंह** २८ ताः सेपटम्बर सन १८६९ ई॰ को जन्मे थे और बडे भाई भीम सिंह जी के स्वर्ग वाश होने से पाटवी करार पा कर सन १८७९ ई॰ में अपने पिता की जगह राज बिराजे यह भी अपने पिता के समान धर्म संबन्धी कामों में सरगरम और अच्छे रईस हैं रियासत का का म बदस्तूर पुरानी रीति से चल रहा है बूंदी के राज्य में ५० सौंन्सकृत पाठ शा ला और १० फारसी के मदरसे हैं - ॥

## राज्य कोटा

राज पूताने के दक्षरा और पूरब में कोटा का राज्य आमदनी के लिहाज से जे पुर - उदयपुर - जोधपुर के पीछे दूसरी रियास्तों से बडा है इसके उत्तर में बूंदी पश्चिम में भैसरोड इलाके मेवाड दक्षरा में मकन्दरः घाटा इलाके इन्दौर हुलकर और पूरब में टोंक और गवालियार है लम्बाई पूरब से पश्चिम को ९० मील चौडाई उत्तर से दक्षरा को ८० मील - रकबा ४३५० मील मुरब्बा आबा दी ५१७२७५ आदमियों की सवार वपैदल ५००० आमदनी खालसा २८ लाख रुपया है जिसमें से २ लाख ५० हजार रुपया खिराज और देवली की सरकारी फौज के खर्च की बाबत सरकार अंग्रेजी को दिया जाता है शहर **कोटा** जो राजधा नी है चंबल नदी के किनारे परबसा है और नदी में रईस के रहने को जलमहल

भी वना है इस रियासत की जमीन सरसबज है परन्तु हवा खराव होने से वीमारी अक्सर रहती है ॥

## तवारीख

कोटा के रईस हाडा जाति के राजपूत बूंदी वालों से निकले हैं जैसा कि बूंदी के इतहास मे हमने लिखा है- शाहजहां वादशाह के शुरु अहद मे उन्ही की मेहरबानी से यह रियासत कायम हुई है - ॥

**राव माधो सिंह** बूंदी के रावरतन के मरने पर इनके भतीजे बूंदी की गादी पर बिराजे और शाहजहां बादशाह ने इन की चाकरी से खुश होकर कोटा और पलायता की जागीर इनको सं० १६८८ में वखशी और तीनहजारी जाति का मनसव दिया उस वक्त इन की अवस्था १५ वर्ष की थी सं० १७०० मे देव लोप हुये - ॥

**रावमकुन्दसिंह** माधो सिंह के पांच बेटे थे वडे मकुन्द सिंह गादी विराजे और मोहन सिंह को पलायता जुझारसिंह को कोटरा कन्हीराम को कोयला और किशोर सिंह को सांगोद जागीर में मिले - रावमकुन्दसिंह सं० १७१५ मे उज्जैन के निकट लडाई मे काम आये इन्हों ने उस बडे घाटे में जो हाडोती को मालवह से जुदा करता है महल बनाये थे इस से वह घाटा मकुन्दरा के नाम से आज लों प्रसिद्ध है

**रावजगत सिंह** यह अपने दादा मकुन्द सिंह के मारे जाने के पीछे आलमगीर बादशाह के हजूर से दोहजारी मनसब पाकर पाट बिराजे और बादशाह के साथ दक्षण की लडाई मे लडकर सम्मत १७२६ में काम आये- ॥

**राव भीमसिंह** जगत सिंह के मरने पर कन्हीराम के बेटे भीम सिंह गादी पर बैठाये गये परन्तु सरदारो ने उन को बेवकूफ समझ कर कोयला की जागीर पर भेज दिया जहां अब लों उनकी औलाद मालिक है - ॥

**राव किशोर सिंह** भीम सिंह को निकालने के वाद सांकोद से किशोरसिंह

को लाकर गादी पर बिठाया यह सं० १७४२ में बादशाही फोज के साथ द क्षरा में लड़कर काम आये इन के तीन बेटों में से बडा बेटा बिशुन सिंह बाद शाह की चाकरी मे नजाने के कारण राज से महरूम रहा उस को अंता की जागी र मिली और दूसरे बेटे राम सिंह ने राज पाया ॥

**रावराम सिंह** इन्होंने बादशाही चाकरी दक्षरा में दिल से करी जिस के बदले में मौ मैदाने का परगनह भी जागीर में पाया और रावराजा की पदवी मिली बूंदी और कोटा में इन्ही के अहद में बैर पडा सं० १७६३ में काम आये

**महाराव भीम सिंह** सं० १७६५ में गादी बिराजे और सं० १७७७ मे सात हजारी मनसब तक पहुंच कर नरवर के राजा गज सिंह के साथ बादशाह की त रफ से हैदराबाद के निजामउलमुल्क से लड कर बुरहान पुर में काम आये ॥

**महाराव अरजुन सिंह** सम्मत १७७७ में पाट बिराजे और चार वर्ष राज कर के लावल्द फौत हुये ॥

**महाराव दुरजन साल** सं० १७८१ में पाट बिराजे मुहम्मद शाह बादशाह ने इन को राज तिलक औ खिलअत बखशा मरहठों को मदद देने के बदले में नाहरगढ पाया इस के दूसरे वर्ष पीछे हिंमत सिंह किलेदार का भतीजा

**जालिम सिंह** भाला (भालावाड वालों का बडा) पैदा हुवा इन्ही महाराव को मेवाड़ के महाराणा जगत सिंह ने बेटी व्याह कर गादी के बाई तरफ बैठने की इज्जत बखशी सं० १८०० में जैपुर ने बूंदी दबा कर कोटा लेना चाहा परन्तु हार कर वापिस आये सं० १८०५ में महाराव ने हुलकर से सिफारश कर के बूंदी उल्टी जैपुर से बूंदी वालों को दिलाई सं० १८१३ में महाराव ला वल्द देवलोप हुये ॥

**महाराव अजीत सिंह** ८ वर्ष की अवस्था में अंता की जागीर से गोद

आकसं० १८१३ में पाट बिराजे और ढाइ वर्ष राज करके स्वर्गवाश हुये इन्हीं के समय में हिम्मत सिंह झाला के मरने पर जालिमसिंह झाला उनका भतीजा किल्लेदार हुआ - ॥

**महाराव शत्रुसाल्ल** १८ १६ में पाट विराजे जैपुर की फौज कोटापर चढ आई परन्तु जालिम सिंह झाला की बहादुरी से जिसने हुलकर को मदद के लिये बुला लिया था बटवारह नामी स्थान से लोट गई सं० १८२२में देवलोप हुये

**महाराव गुमानसिंह** अपने भाई शत्रु साल की जगह राज पाकर जालिम सिंह किलेदार की जागीर जबत कर ली वह मेवाड में चले गये परन्तु फिर कोटा को लोट आये और मरहठों से ६ लाख रुपया देकर महाराव की सुलह कर दी जिस से फिर नांदलह की पुरानी जागीर महाराव ने उन्हे बख्शी सं० १८२७ मे महारावने बीमारी की हालत में अपने बेटे उमेद सिंह को जिन की अवस्था १० वर्ष की थी जालिम सिंह की गोद में बिठाया और आप देव लोप हुये - ॥

**महाराव उमेदसिंह** इन के समय में दीवान जालिम सिंह को राज का कुल कुलों अधिकार होगया दीवान ने २५ लाख के बदले ३५ लाख की खालसा आमदनी बढाई फकीरों मेहतरो रेंडियो आदि पर टिक्स लगया जागीरदारो की जागीरें दबाली हुल करने चढाई करके १० लाख मागा परन्तु मीर खा की सिफारश से तीन लाख लेकर चलागया जालिम सिंह के पास २० हजार फौज बहादुर पठानो की थी सं० १८७५ मे जालिम सिंह ने अंग्रेजो को बहुत मदद दी जिससे खुश होकर सरकार ने दिग- पंच पहाड अहवा- गगरार इनाम मे दिये परन्तु जालिमसिंह ने महाराव उमेद सिंह के नाम इन परगनो की सनद लार्ड हिसटंगर साहिब से का गुली खुद न्हीलीये - इसी सम्मन मे सरकार से कोटे का मदद नामा हुआ जिस मे जालिम सिंह के खानदान मे सदा लो दीवानी का

ओहदा रहना सरकारने मनजूर किया जिस से रियासत झालरापाटन की बुन्याद पडी सं० १८८६ में राव उमेद सिंह लावलद फोत होगये ॥

**महाराव किशोरसिंह** १८८६ में पाट बैठ कर जालिमसिंह झालाके अख तियारात लेने की कोशिश की परन्तु न्ही लेसके कियों कि अंग्रेजी अफसर जालिमसिंह की मदद पर रहे महाराव नाराज होकर सं० १८७८ में विन्द्राबन चले गये परन्तु थोडे दिनो मे वापिस आकर दीवान को बेदखल करना चाहा - दीवानने भी लडने की तैयारियां कर लीं जिस की मदद पर सरकारी फौज की दो पलटनें छ रिसाले और एक तोप रवाना था दीवान के पास ८ पल्टनें १५ रिसाले और ३२ तोपें थी इनसब को साथ लेकर दीवान ने महाराव पर हल्ला किया महाराव के बहादुर राजपूतों ने भी बडी बहादुरी दिखलाई बडी घमसानकी लडाई हुई महाराव साहिब अपने साथियों समेत चंवल नदी के पार उतरगये और जुवार के खेतों की आड पकड कर फिर लडे जिससे अंग्रेजी रिसाले का मुह फिरगया करनैल विर्च साहिब घायल हुये किलाकी साहिव और रीड साहिब दो सरदार मारे गये महाराव के छोटे भाई प्रथ्वी सिंह भी काम आये महाराव अपने साथियों समेत मेवाड में हो कर **नाथद्वारा** में पहुंचे और कोटा को नाथद्वारा के नाम श्रीकिशनार पुन्न कर दिया (जिसके बदले में ५०००रु० साल्लाना कोटा के गढ का किराया अब लों नाथद्वारा में दिया जाता है) कुछ दिन पीछे महाराणा भीम सिंह जी की सलाह से मेजर टाड साहिब ने दीवान और महाराव की सुलह करादी जेठ सुदी ८ सं० १८८० को ८५ वर्ष की अवस्था में दीवान जालिम सिंह देवलोप हुये यदि सरकार से कोटा का अहदनामा हुआ होना और दीवान से केवल ओहदः दीवानी के बहाल रखवाने का जिम्मा सरकार न करती तो दीवान के कोटा लेलेने में कोई संदेह न

था जालिम सिंह के मरने पर उसका बेटा **माधो सिंह** दीवान हुआ उस ने रईस को राजी रक्खा सं० १८८५ में महाराव किशोर सिंह और थोडे दिनो पीछे दीवान माधो सिंह दोनों परलोक बाश हुये -॥

**महाराव रामसिंह** इन के गादी बैठने पर माधो सिंह का बेटा और ज़ालिम सिंह का पोता मदन सिंह दीवान हुवा परन्तु महाराव और दीवान में हमेश बिगाड रहने से दीवान के लिये कोटा राज के तीसरे हिस्से की अर्थात १२ लाख सालाना की जागीर सरकार अंगरेजी और महाराव की मंजूरी से सं० १८९४ में निकाली गई - और मदन सिंह से दीवानी कोटा की बाबत हमेशा के लिये इस्तैफ़ा लिया गया सरकार अंगरेज़ी से मदन सिंह को महाराज राना का ख़िताब मिला और अस्सी - हज़ार रूपिया सरकारी खराज क़ायम किया गया - महाराव राम सिंह जी सम्वत - १९२२ में फौत हुए ॥

**महाराव शत्रुसाल** जी सं० १९२२ में पाट बिराजे - यह नातजरबाकारों के बस में फसकर नुक़सान करने लगे - रियासत क़रजा से ज़ेरबार हो गई - तब सं० १९२६ में एजन्ट साहब ने सरकार में बहुत बडी शिकायत लिखी - महाराव साहब ने भी - तंग आकर साहब की सलाह से सरकारी बन्दोबस्त होने की दरख़्वास्त की - जिस पर सं० १९२९ में नवाब बख़शी **फैज़ अली खान** जी जो जैपुर में बख़शी फ़ौज और प्रधान रह चुके थे सरकार की तरफ से सुपरन्टन्डन्ट रियासत होकर आये - इन्हों ने कोटा का राज ९ निज़ामतो में तकसीम करके नया बन्दोबस्त किया - दीवानी - फ़ौजदारी और माल के महकमे क़ायम किये - नवै लाख रूपिया जो राज के जिम्मे कर्ज था उस के उतारने का यह बन्दोबस्त किया कि कर्जदारो को रूपिया पीछे ॥ ) देने करके अजमेर के राय बहादुर सेठ **समीरमल जी** लोढा से इकट्ठा रूपिया कर्ज लेकर सब को चुका दिया - फ़ौज के खर्च मे ९ लाख की कमी की गई - रसोडा आदि

का खर्च भी घटाया और अच्छा बन्दोबस्त किया परन्तु खुशामदी लोगों ने महाराव जी के दिल में यह वहेम डाल दिया कि ज़ालिम सिंह झाला के समान नवाब भी कोटा का मालिक बन बैठेगा - इस्से महारावजी घबराये और नवाब की शिकायत बड़े साहब को लिखी इसपर नवाब ने सं० १९३२ में इस्तेफ़ा दे दिया और कप्तान सवट साहब बहादुर नियत हुए - इन्हों ने भी अच्छा बन्दोबस्त किया फिर मेजर पावलट साहब बहादुर और फिर मेजर बेली साहब बहादुर सं० १९३६ में मुकररिर हुए - जिन्हो ने मीर जाफ़र हुसेन और बाबू अबदुल्ला इत्यादि अफ़ीसरों को सरकारी इलाके से बुलाकर अच्छा बन्दोबस्त कराया - कोटा में ४० लाख आमदनी के २४९३ गांव हैं जिनमें से चौथा हिस्सा जागीरदारों व धर्मार्थ के क़बज़े में हैं - ८ जून सन १८८९ ई० को महारावजी ने बीमारी की हालत में महाराज छगन सिंह जी के छोटे कुंवर उदैसिंह जी को गोद लेकर नाम उन का उमैद सिंहजी रखा और मंज़ूरी के लिये सरकार में ख़रीता भेजा - परन्तु जवाब आने से पहिले ११ जून सन १८८९ ई० को ६ घड़ी दिन चढे महाराव शत्रुसाल देवलोक हो गये - अन्त समय महारावजी ने एक लाख रुपया दान किया - ब्राह्मणों की ११ कन्याओं का विवाह करा दिया - १६ हज़ार ब्राह्मणों को भोजन दिया था इनके देवलोक होने के पीछे रामचन्द्र जी राज वैद और धा भाई धीसाजी महारावजी को ज़हर देने की इल्लत में क़ैद हुए परन्तु सबूत न होने से छूट गये -

**महाराव उमेद सिंहजी** - जेठ सुदी ८ मुताबिक़ ८ जून सन १८८९ ईस्वी को १६ बर्ष की अवस्था में पाट बिराजे - मेओ कालिज में तालीम पाते हैं - सरदार होनहार मालूम होते हैं - चरंजीव - राज का बन्दोबस्त सरकार के हाथ में है ॥

## राज्य झालरा पाटन

राजपूताने के दक्षिण व पूरब में सम सन रियासतों से पिछली और आमदनी के लिहाज़

से दूसरे दरजे की रियासत झालरापाटन है- इसके उत्तरमे घाटा-मकुन्दरा और कोटा- और पश्चिममे राज्य हुलकर-वगवालियार और पूर्वमें राज्यटोक वगवालियार वदक्षिरामें भी इलाका टोंक है- रकबा २५०० मील मुरब्बा आबादी २४५०० आदमीओ की- और आमदनी खालसा १९ लाख रुपया सालाना है- फौजसवार व पैदल ४००० जागीरदारों केकबजे मे केवल एकलाखकी जागीर है ८० हजार रु० सरकार अंगरेज़ी को खराज दियाजाता है- रईसको सरकार अंगरेज़ीसे राजराना-का खिताब और १५ तोपे सलामीकाकुरब हासिल है- इस रियासतकी जमीनबलिहाज पैदावारी सब से अच्छी है- क्यों कि झालोंने अपनीमरज़ी के अनुसार कोटा की रियासतमें से अच्छी २ पैदावारी कीजागीर निकालीथी- यही कारण है कि सिथर-होनेकी अवस्थामे जोजागीर १२लाखकी थी अबउसीमें २०लाख उतपन्न होते हैं- राजधानी शहरझालरापाटन जिसको जालिमसिंहजी ने वसायाथा बकौल-करनल **टाडन** साहबबहादुर बहुत हीखूबसूरत जैपुरनग्र केसमान बसा है- और साहूकारों के अधिक होने से बणिज व्योपार बहुत होता है-

## तवारीख झालरापाटन

कोटाकी तवारीख में इसराज के स्थिर करने वाले का हाल हम लिख चुके हैं अत्त सब- यहां दुबारा लिखना फिजूल समझकर मुख्तसिर लिखते हैं झालाराजपूतों का पराचीन ग्राम झालावाड इलाके काठियावाड है- राजराना जालिमसिंहजी **हलोद** के झालासरदारकी औलादमे सेथे- हलोद वालो मे से **भाऊसिंह** नामक एकराजपूत ने **आलमगीर बादशाह** के फौतहोनेके पीछे आजसे डेढ़सौ बरस पहिले नोकरी कीतलाशमे अपनादेश छोड़ाथा **भाऊसिंह** का बेटा **माधोसिंह** कोटाकेमहाराव **भीमसिंह** के पास आकर नौकर हुआ और उसकी बहिन के साथ महारावके बेटे दुरजनसाल की शादी हुई- इस सम्बन्धके कारण **नांदता**

ग्रामकी जागीर और फौजदारी उनको मिली ..... कोटा में उनको मामाजी क
हा जाता था-माधोसिंह के पीछे **मदन सिंह** और उस के मरने पर **हिम्मत सिंह**
किलेदार व फौजदार हुआ- इन्हो ने मरहटों के साथ अहेद नामा करके कोटा को उन
का खराज गुज़ार बनाया- और राज्य को मरहटों से बचाया- जिस से दरबार कोटा में
इनको इज़्ज़त मिली- हिम्मतसिंह के देवलोप होने पर **ज़ालिमसिंह** जी उनके
भतीजे किलेदार और फौजदार नियत हुए- और जैपुर की फौज से लड़ने में नाम पाया
परन्तु महाराव गुमान सिंहजी से बिगाड़ होने के कारण ज़ालिमसिंहजी मेवाड़ में च-
ले गये- और हद्दस **देलवाड़ा** की मारफ़त दरबार मेवाड़ की नौकरी करली- किन्तु
थोड़े ही दिनों पीछे कोटे को लौट आये- और महाराव गुमानसिंह और मरहटों में सु-
लह करादी- जिससे नांदला की जागीर और फौजदारी जो ज़ब्त हो गई थी दोबारा
पाई- और महाराव ने मरने के समय अपने बेटे महाराव उमेद सिंह को जो १० बर्ष
के थे इनकी गोद में बिठाकर राजकाज ज़ालिमसिंहजी को सौंपा- ज़ालिम सिंह जी
ने उमेदसिंह जी के राज में कि पचास बर्ष लों रहा बड़ी ताक़त पैदा की -(देखो तवारीख
कोटा) और महाराव किशोरसिंह के अहद में ८५ बर्ष की अवस्था पाकर सं० १८८० में -
ज़ालिमसिंहजी अद्‌भुत चरित्र दिखलाकर स्वर्गबास हुए- इनके पीछे इनके पुत्र
**माधोसिंह** दीवान कोटा नियत हुए- और सन १८८८ में देवलोप होगये- माधो
सिंह के देवलोप होने पर उनके बेटे **मदन सिंह** दीवान नियत हुए-परन्तु महारा
व और दीवान में कभी मिलाप नहीं हुआ- नित प्रति दिन बखेड़ा रहता था अतएव-
कोटा के महाराव **रामसिंह** जी के अहद में सरकार अंगरेज़ी ने यह फ़ैसला कराया
कि कोटा के राज के तिहाई की जागीर जिस की आमदनी १२ लाख सालाना होती है-
मदनसिंह को अलग देकर दीवानी से हमेशा के लिये इस्तैफ़ा लेलिया जाय-सं० १८९५
में यह तजवीज़ सरकार अंगरेज़ी की सलाह से महाराव कोटा ने मंजूर करके मदनसिंहजी

को १२लाख की जागीर रियासत कोटा मे से निकाल दी - और वह खुदमुखतार रईस माने गये - और सं॰ १९०१ मे ७ वर्ष राज करके मदनसिंहजी देवलोक हुए - ॥

**महाराजराना प्रथवी सिंहजी** सं॰ १९०१ में अपने पिता की जगह राज बिराजे और सं॰ १९३२ मे ३० वर्ष राज करके स्वर्गवास हुए - इनके अहद में फजूलखर्ची के कारण रियासत २४लाख की करजदार हो गई थी तो भी इन्हों ने अच्छे २ मकानात बनवाए - बागात लगवाये - आगरा - काशीजी - दिल्ली - आबू - नाथद्वारा आदि की यात्रा और सैर की - राजपूताना के प्राचीन रईस इनको बराबर कुर्ब देने मे उज़र करते थे - परन्तु महाराना **शिम्भूसिंह** जी स्वर्गवाशी मेवाड़ाधीश ने महाराजराना प्रथवी सिंहजी को ताजीम देकर अपने बाई तरफ बराबर बिठाया जिससे अब कोई रईस उज़र नहीं कर सकता ॥

**महाराजराना ज़ालिम सिंहजी** इनका नाम पहिले कंवर बख्तसिंह जी था ठिकाने **[illegible]रोल** इलाके काठियावाड़ से सरकार की मंजूरी लेकर गोद लिये गये परन्तु महाराजराना प्रथवी सिंहजी स्वर्गवाशी की एक महारानी साहबा ने कहा कि हमको हमल है - इस वास्ते मसनद नशीनी बहुत दिनों तक मुलतवी रही - अन्त को रानी साहबा की बात बेएतबार साबित होने पर इन्ही को वारिस करार दिया और नाम इनका राजराना जालिमसिंहजी रखा - यह सं॰१९३२ मे गोद लिये गये थे और जब जो नाबालगी मे मेऊ कालिज में इल्म पढ़ते रहे - रियासत का बनदोबस्त सरकार के हाथ मे रहा - पहिले कपतान **एबट साहब** बहादुर (जो अब करनल एबट साहब एजीडन्ट मगरबी राजपूताना हैं -) रियासत के मुन्तज़िम रहे - साहब मौसूफ ने बड़े २ लायक अहिलकारो को एकत्र किया - राज भवन - बागात - सड़कें बनवाईं - दीवानी - फौजदारी का बहुत अच्छा बन्दोबस्त किया रियासत का करज खन्दी करके उतारने का बन्दोबस्त किया - रियासत सरसबज हो गई - इनके पीछे - कपतान एफ - मारटगर्ल साहब रियासत के मुंतज़िम रहे सं॰ १९४३ मे सरकारी बन्दोबस्त उठ गया और राजराना जालिमसिंहजी को रियासत के पूरे अधिकार सरकार ने इनायत किये

परन्तु महाशोक कि इन्हों ने राज पाकर सरकार की मरज़ी के अनुसार काम नहीं किया-
जिसका पूरा २ वृतांत हम नहीं कर सकते अन्त को उन बातों का यह फल प्राप्त हुआ कि
सं॰ १९४४ में सरकार के हुकम से मेजर टाल्बट साहब बहादुर ने झालरा पाटन में पहुं-
चकर राजराना ज़ालिमसिंहजी को माज़ूल करदिया और राज के कार्यों का अधिकार
अपने हाथ में लिया - जब से आज लों सरकारी बन्दोबस्त है राज का काम एक कौंसिल
के द्वारा चलता है - जिसके मेम्बर बड़े २ लायक़ और विद्वान लोग हैं - जैसे धा भाई-
हरलाल जी साहब - व मुन्शी कालीचरन जी आदि - राजराना के लिये तनख्वाह
मुक़र्रर है - राज के कामों से कोई सरोकार नहीं - यदि अब भी राजराना साहब अपने
को सम्भालें और सरकार अंगरेज़ी के अफ़सरों की सम्मति पर चलें तो अंगरेज़ी सर-
कार जो दयावान और न्यायशीला सरकार है अवश्य करके इनको क्षमा करेगी सरकार
से इनको ख़रीते के लिफ़ाफ़े पर महाराजराना बिसियार मेहरबान दोस्ता
न महाराजराना ज़ालिमसिंह बहादुर सल्लमहु अल्लह तआला और
श्रीनामे पर महाराजराना साहब बिसियार मेहरबान दोस्तान सलामत
लिखा जाता है - ख़रीता सुनहरी कागज़ पर और थैली कमख्वाब की होती है -

# राज्य करौली

राजपूताना के पूर्व दशा में करौली का राज एक छोटा परन्तु पुराना राज्य है - जिसके उत्तर
में भरतपुर और जैपुर - पश्चिम में जैपुर - दक्षिण में जैपुर और पूर्व में गवालियार और
धौलपुर का मुल्क है रक़बा १९०० मील मुरब्बा - आबादी ४०९७० आदमीओं की
और आमदनी ख़ालसा ५ लाख रुपिया सालाना - फ़ौज सवार व पैदल दोनों २००० से
अधिक है - इस राज में जागीरदारों के चार ठिकाने - हाडौती - अमरगढ़ - रानोतरा - इ-
नायती - अव्वल दर्जे के हैं - और राज का बन्दोबस्त ४ तहसीलों के द्वारा होता है -

करौली- मंडरायल- आदतगिर-मावलपुर- इसीरियासत की बहुधाजमीन पथरी-
लीहै- प्राय पूर्व और दखिरण मे चम्बलनदी के कारण बरसात में नाले और गढे पडजाते
हैं इसी राज्य में यादो राजपूतो के सिवाय गूजर-जाट-माली-मीना-आदि भीबस्ते हैं
करौली जोराजधानी है **गवालियार** से ८९ मील के फासले पर पश्चिम में बस्ता है-नग्र
के गिर्द व्रक्षो के होने से दूरतक लहलहाती हुई हरियाली दिखाई देती है- नदीनालों और
दलदल के होने से इस देशमे शत्रुओं का गुजर नही हो सकता करौली के गिर्द पुखता श-
हरपनाहहै- और बाहर दो पहाडियो पर रईस की गढियां मौजूद हैं- करौली की पूरी और
परसिध्य तवारीख नही मिलती तो भी जो कुछ मिली है लिखीजाती हैं- ॥

## तवारीख करौली

करौली के रईस जैसलमेर वालों के समान यादों नसल के चन्द्रबंसी राजपूत हैं वह ब्रिज
(मथरा) ही के आस पास रहे- मुसलमानो ने जब **बयाने** से इनको निकाला तो इन्हों
ने चम्बल नदी के कनारे करौली और सबलगढ बसाया- परन्तु सं० १५१० में मालवा के
बादशाह खिलजी ने करौली फतह करके खालसा में मिला ली और वह लोग पहाडो
मे फिरते रहे- **अकबर बादशाह** ने राजपूताना फतह किया- तो करौली वालों
को भी कुछ जागीर और मन्सब दिया- राजा **गोपाल** जादों अजमेर मे बादशाही
किलेदार रहकर सं० १६२६ में मृत्यु को प्राप्त हुआ- तब उसका बेटा **कल्यानदास**
सं० १६६० मे बादशाही मन्सबदार बना- और बहुत सी लडाइयो मे बादशाही चा-
करी बहादुरी से की- मुसलमानों की सलतनत कमजोर हुई तो महाराजा सेंधिया
ने सबलगढ दबाकर करौली महाराजा ही के कबजे मे छोड दी- उसदिन से रईस करौ-
ली २५ हजार रुपिया सालाना खराज पेशवा को देने लगे सं० १८७३ मे सरकार-
अंगरेजी ने राजपूताना से मरहटो का कबजा उठाया तो महाराजा करौली भी अहद-
नामा करके सरकार की हिफाजत मे आये- और खराज माफ होकर मासलपुर का

परगना जिसको मरहटों ने खराज के बदले दबा रक्खा था- उलटा दिलाया गया सं० १८८१ में लावलद गुज़र गये-॥

**महाराजा परताप पाल** सं० १८९० में पाट बिराजे और सं० १९०४ में मृत्यु को प्राप्त हुए-॥

**महाराजा नरसिंह पाल**- यह राज का अधिकार पाने नहीं पाये थे कि सं० १९०८ में देवलोप होगये-॥

**महाराजा भरत पाल** सं० १९०८ में गादी बिराजे- परन्तु महाराजा नरसिंह पाल के बे औलाद मरने पर लार्ड डिल्होसी साहब गवरनर जनरल ने पुरानी क़ानून के अनुसार करौली को ज़बती का हुकम भेजदिया क्योंकि उक्त लार्ड साहब की सम्मति यही थी कि जिस रईस के असली औलाद न हो उसका मुल्क ज़बत करलिया जाय- गोद लेकर रईस न बनाया जाय- परन्तु पारलेमेन्ट ने लार्ड साहब की राय को नामंज़ूर किया- और रईस करौली को गोद लेने का अधिकार मिला (इसी लाट साहब ने झांसी- नागपुर आदि रियास्तों को रईसों के लावलद मरने पर ज़बत किया था)॥

**महाराजा मदन पाल** सं० १९१० में पाट बिराजे इन्हों ने सन १८५७ ई० के ग़दर में सरकार को मदद दीथी जिसके बदले में १ लाख ७० हज़ार रुपिया सरकारी क़रज़ माफ़ हुआ- और १५ तोपों की जगह १७ तोपों की सलामी होगई- नेकनामी का खिलअत पाया- १९२२ में सितारे हिन्द का तमग़ा मिला- यह महाराजा साहब १५ वर्ष राज करके सं० १९२६ में स्वर्गबासी हुए-॥

**महाराजा जैसिंह पाल** १९२६ में गोद आकर गादी बिराजे और १९३२ में ६ वर्ष राज करके देवलोप हुए-॥

**महाराजा अर्जुन पाल** सं० १९३२ में पाट बिराजे और जागीरदारान भवरतन- और इनायती को जो सरकशी करते थे फ़ौजी दबाव से ताबे किया- सं० १९३८ में-

दरबार के विरुद्ध रईयत व जागीरदारो ने अजन्टी मे फरयाद की जिस पर महा-
राजा से राज का अधिकार लेकर अजन्ट साहब को सोंपा गया- जिन्होने पंचाय
त द्वारा राज का बन्दोवस्त किया सं० १९४३ में महाराजा अर्जुनपाल देव लोप हुए।
**महाराजा भंवरपाल साहब** (चरजीव) सं० १९४३ मे पाट विराजे-यह रईस रहम
दिल और नेक मिज़ाज है- रियासत का बन्दोबस्त साहब अजन्ट की निगरानी में
लायक अहिलकार करते है- राज करौली मे ४५० गाव है जिन में से खालसा
के २५० ग्रामों की आमदनी ५ लाख रुपिया साल है- बाकी गांव जागीरदारों-
के कबजे में है- जिनकी सालाना आमदनी डेढ लाख है छोटे बड़े जागीरदारो
की तादाद ४० है- सरकार की तरफ से खरीता के लिफ़ाफे पर " बमुलाले-
महाराजा साहब मुशफ़िक मेहरबान मुखलिसान सलामत महाराजा यदुकु-
लचन्द्र भालची सिंह मालजी देव सलमहु अल्लाह तआला" और भीनामे-
पर महाराजा साहब मुशफक मेहरबान मुखलिसान सलामत लिखाजाता है-
कागज़ सुनहरी थैली कमखाब की होती है-

## राज्य टोंक

राजपूताना के मध्य में टोंक मुसलमानो की रियासत है- जिसका बन्दोबस्त
टोंक-रामपुरा-नीमाहेडा- छबडा-सरोंज-पड़ावा- छ परगनो के द्वारा हो
ता है- एक परगना से दूसरा परगना बहुत दूर और दूसरी रियास्तो से घिरा हु-
आ है- इसलिये इस राज्य की कोई हद स्थिर नही हो सकती- टोंक जो राजधा
नी है- जैपुरराज के दक्षिणी इलाके से घिरा हुआ है- रामपुरा दक्षिण की ओर बूंदी
से मिला हुआ है- नीमाहेडा पश्चिम मे मेवाड और उत्तर में नीमच से मिला हुआ-
है- छपरा- बूंदी झालरापाटन और गवालियार से घिरा हुआ है- पिड़ावा हुलकर

और गवालियार के राजसे घिरा हुआहै- सरोंजके चारों ओर गवालियार व हुल कर का मुल्क मालवा और सागर का जिला फैला हुआ है- तीन परगने टोंक, सरोंज, नीम्बाहेड़ा, १० लाख के और बाकी तीन परगने पांच लाख की आमदनी के हैं- खराज और फौजखर्च इसराज्यको माफ़ है- ज़मीन सब परगनों की पैदावारी के लिये अच्छी है- टोंक चम्बल नदी के कनारे बस्ती है- और नदी के सदा बहने से गेहूं और खरबुज़ा बहुत उत्पत्ति होताहै- छपरा के पूरब में होकर **पारबती** नदी बहती है- इससे भी पैदावारको बड़ा फ़ायदा है- इसराज्य में समस्त ग्राम् ११५३ हैं और सब परगनों की ज़मीन मिलकर २२३० मील मुरब्बा, आबादी ३ लाख ३८ हज़ार - आम्दनी खालसा १५ लाख सालाना - फ़ौज सवार व पैदल ४००० खराजमाफ़ - सलामी १७ तोपें सर होती हैं॥

## तवारीख टोंक

टोंक के रईस **बुनेरवाल** पठान हैं जिनका निकास बुनेर इलाके काबुल से हुआहै- महम्मदशाह बादशाह के अहद में **तालेखां** पठान **चोरहर** इलाके बुनेर से हिन्दोस्तान में आकर **अली महम्मदखां** रुहेला की फ़ौजमें नौकर हुआ- उन के मरने पर उनके बेटे **हैदरखां** ने रुहेलों से **सम्भल** ज़िले मुरादाबाद में थोड़ीसी जागीर पाई- सं० १८२३ में हैदरखां के बेटे **अमीरखां** उत्पन्न हुए- अमीरखां ने जवान होकर मालवा की रियासतों में नौकारियां कीं और ज़ोर पकड़ते पकड़ते वह दबदबा हासिल किया कि मालवा और राजपूताना के बड़े २ शूरबीर राजा इनसे डरते थे- सरकार अंगरेज़ी ने भी इनकी बहादुरी और ज़ोर देख कर सन १८०० ई० में इन के साथ अहदनामा किया- और जो जो परगने हुलकरने फ़ौज खर्च के लिये अमीरखां को दे रखे थे- सरकारने हमेशा के लिये उन्हीं के कब्ज़े में करा दिये और सन १८१७ में वह खुद मुख्तार रईस माने गये- नवाब अमीरखां सं० १८४२ में-

बीस वर्ष की अवस्था मे दस सिपाही और एक भाई को साथ ले कर घरसे नौकरी-
की तलाशमे निकले थे मालवा के रईसके यहां नौकरी की- फिर भोपालके नवाब
हयातमहम्मदखा की नौकरी की फिर राघोगढ के राजपूतों की चाकरी मे रहे-फिर
बालारावईगला के नौकर रहे- इसकेपीछे वह स० १८५४मे हुलकरकी चाकरी में
आये और यही से उनके भाग्य ने पलटा खाया-स० १८०६ मे जैपुरके महाराजा
जगतसिंहजीसे दोस्ती की - और नवाब की मदद से कछवाहों ने मारवाड की सी-
मा पर फतह पाई- जिस पर महाराजामानसिंहजीने नवाब को पगडी बदल भाई-
बनाया-और जैपुर पर मुसीबत आई दोनो रियासतो से लाभ उठाने के पीछे उदैपुर
के महाराना **भीमसिंह** की कवरानी जी **किशनकंवरजी** को कतल कराया-
जिस्से आजलों अमीरखा को जालिम कहाजाता है- इसके पीछे नवाबने नागपुर
के ऊपर चढाई की सरकार अगरेजीने यहजोर उनका देखकर यहांतक दबाया-कि
सन १८१७ मे उनको सरकार केसाथ अहदनामा करना पडा-जिसके अनुसार लूट
मार उन की बन्द होगई- तात्पर्य यह है कि नवाब अमीरखां ने बीसबरस नौकरी
और दसवर्ष लूटमार और १७ वर्ष टोकका राज करके स०१८९०मे ६७ वर्ष की अ-
वस्था मे देहत्याग कर परलोक कारास्ता लिया- मरने के समय नवाब अमीरखां
के ११ बेटे ८ बेटियां ५० पोता पोती - और ३० बेटियो की औलादथी ॥

**नवाब वजीरुद्दौला वजीर महम्मद खां** स० १८९० मे अपने पिता-
नवाब अमीरखां की जगह पाट बिराजे-यह धर्म कर्म में बहुतही सावधान थे-इन्हो
ने शराब गांजा -चरस आदि नशाकी बिकरी और लेनदेन अपने राज्यमें बन्द
करदिया-कोई पात्र या वेश्या राजमें नहीं रहनेपाती थी- नवाबरात दिन मौ
लवीयो की सोहबतमें रहकर धर्मके अनुसार राज का काम करते थे- गदर सन-
१८५७ के उपद्रव में नवाब ने सरकारकी अधिक सहायता की जिससे रईस-

टोंक को भी दूसरे रईसों के समान औलाद न होने पर गोद लेने का अख़्त्यार मिला और नीम्बा हेड़े का परगना जिस पर टोंक के बख़शी की सरकशी के बदले में करनल ईडन साहब पोलीटेकल एजन्ट ने मेवाड़ वालों का कबज़ा करा दिया था वापिस दिला दियागया - क्योंकि जागीरदार की बग़ावत से रियासत को बागी नहीं समझा जाता - १८ जून सन १८६४ ई० को ३० वर्ष राज करके नवाब वज़ीरमहम्मदखां देवलोक हुए ॥

**नवाब महम्मद अलीखां** यह सात भाईयों में से बड़े भाई पाटवी के मरजाने पर सं० १६२० में राज्य विराजे और राजके कामों मे भली भांति चित्त लगाया परन्तु सं० १६२१ में इनके खराजगुज़ार ठाकुर **लावा** में और इन में सरवरशाह प्रधान की नालायकी से झगड़ा खड़ा हुआ - ठाकुरने चाकरी में कमी की और नवाब ने नज़राना बढ़ा दिया - यह झगड़ा चलही रहाथा कि हकीम सरवरशाह प्रधान टोंक ने दगा करके ठाकुर को टोंक में बुलाया - और ठाकुर का काका **रेवत सिंह** २ कामदारों और १३ साथियों समीत दीवान के मकान पर बुलाकर क़तल किया गया - इस फ़िसाद की खबर जलदी से सरकार को मिली और एक अंगरेज़ आफ़ीसर फौरन टोंक भेजा पहुंचा - जिससे फ़िसाद बढने नहीं पाया - ठाकुर को लावा जाने की आज्ञा दी गई - और फ़िसाद की तहक़ीक़ात करके सरकार ने यह न्याय किया कि नवाब महम्मद अलीखां टोंक की गादी से उतार दिये जाये और १७ तोपो सलामी के बदले में ११ तोपें सलामी की जाय - दीवान सरवरशाह उमरक़ैद करके किसी किले में रखा जाय और लावा की जागीर एजन्टी के मातहत करदीजाय - इस हुकमकी तामील हुई - महम्मद अलीखां बनारस को भेजेगये और ६० हज़ार रु० साल रियासत से उनकी तनख़्वा मुकर्रर कीगई - हकीम सरवरशाह दीवान **चनार** गढ़ में उमरक़ैद किया गया - जहांवह सं० १८८८ ई० में मरगया - लावाका ठाकुर एजन्टी हाड़ोती में रेख भरदेताहै - वहां से टोंक के खज़ाने में जमा करदी-

जाती है- दरबार टोक से कोई वास्ता नही - मुहम्मद अलीखा बनारस में न-
जर बन्द है ॥

**नवाब हाफ़िज़ महम्मद इबराहीम अलीखां साहब बहादुर**-यह अपने बाप के गादी से उतारे जाने पर १२ भाइयो मे सब से बडे होने के कारण २० वर्ष की अवस्था में सं० १९२३ मे पाट विराजे- परन्तु भाई बेटो की सरकशी से जो साहबजादे कहलाते है और ८ लाख की जागीर पर कबज़ा रखते हैं राज्य का बन्दोबस्त न करसके इसलिये नवाबके काका साहबज़ादे महम्मद **अबीदुल्लाखां**- साहब बहादुर दीवान न्यत किये गये इन्हों ने रियासत का बहुत अच्छा बन्दोबस्त किया जनवरी सन १८७७ ई० के दिल्ली दरबार में नवाब साहब सामिल हुए जहा पर १७ तोपें सलामी की बहाल होगई-साहबज़ादे अबीदुल्लाखा दीवान-को सरकार ने प्रसन्न होकर- के० सी० एस० आई० का खिताब बखशा - पिछले २० वर्ष में १५ लाख रुपया का कर्ज़ रियासत पर हो गया था- दीवान और कौन्सिल ने अजमेरके राय बहादुर सेठ **समीरमल** जी लोढा से सं० १९४३ मे रुपया उधार लेकर करज़दारो की खन्दी करदी और खजाना राज्य का सेठजी की निगरानी मे रखागया- जबलो इनका रुपया न चुके- सन १८८७ ई० से न-वाबसाहब ने एक कौन्सिल (पंचायत) अपनी मातहती मे स्थिर की है - उसी के-द्वारा राज का कारुबार होता है - इस कौन्सिल के सभापती खुद नवाबसाहब और नायब सभापती साहबजादे अबीदुल्लाखाजी दीवान है -सन १८९० ई० मे नवाब साहब को अजमेर मे बुलाकर बडे लाटसाहब लार्ड लइन्सडौन साहब बहादुर ने सितारे हिन्द दर्जे अव्वलका तगमा इनायत किया- रियासत का काम आजकल ठीक चलरहा है- करजा भी उतरता जाता है- कुल आमदनी २० लाख रुपया की है जिसमे १५ लाख खालसा और ५ लाख जागीरदारों की है- सरकार की ओर से

खरीता के लिफ़ाफ़े पर "बमुताले नवाब साहब मुशफ़क़ मेहरबान मुख लिसान नवाब अमीनुद्दौला वज़ीरुलमुल्क नवाब महम्मद इबराहीम अली खां बहादुर सोलत जंग सल्लमहु अल्लह तआला" और अीनामे पर "नवाब साहब मुशफ़क़ मेहरबान मुखलिसान सलामत" लक़ब लिखा जाता है कागज़ सुनहरी और थैली कमख़्वाब की होती है ॥

## राज्य अलवर

राजपूताना के पूरब और उत्तर दिसा में आमदनी के लेहाज़ से दूसरे दरजे की रियासत अलवर है - जिसके उत्तर में सिरकारी ज़िला गुडगांवा और कोट-कासिम राज्य जैपुर का इलाक़ा और पश्चिम में नाभा-*पटियाला और जैपुर-का राज्य है - दक्षिण में जैपुर - और पूरब में भरतपुर राज्य की अमलदारी है - लम्बाई उत्तर से दक्षिण को ८० मील - चौड़ाई पूब से पश्चिम को ६५ मील - रक़बा ३५७३ मील मुरब्बा - आबादी ६८२९३२ आदमीओं की - और आमदनी २० लाख रुपया सालाना - फौज सवार पैदल ४००० (शहन्शाही ख़िदमात के अलावा) है - सलामी की १५ तोपें और ख़राज माफ़ है - इस राज में **रूपा** और **साबी** - नदियों के बहने से जिनमें से पहिली नदी सदा बहती रहती है - पैदावारी खूब होती है - अलवर का राज्य चार भिन्न २ इलाक़ों में है (१) **दूंढाड़** में मालाखेड़ा - राजगढ़ - राजपुरा - टीला (२) **नीहड़ा** मेथाना ग़ाज़ी - परताबगढ़ - अजबगढ़ और बलदेवगढ़ (३) **राठ** जिसमें माडन - बीरोड - मंडावर - कस्नीकोट नीमराना - हरसोरा - जीदोली - ततारपुर - हाजीपुर - हमीरपुर - बालसाज़ - और रामनगर हैं - (४) **मेवात** - जिसमें अलवर - बहादरपुर - रामगढ़

* नाभा और पटयाले को सन १८५७ की खैरख्वाही में यह मुल्क सरकार ने बखशा है पहिले नवाब झभ्भर का था - मुहम्मद मुराद अली - ॥

गोविन्दगढ़ - पीपलखेड़ा - किशनगढ़ - इसमाईलपुर - तजारा - और पतो करा परगने हैं - राजका बन्दोबस्त करनेके लिये १२ तहसीलें हैं ॥

## मेव और खानज़ादः जातिका इतिहास

अलवर राज्य के इलाके में मेव जाति के लोग अधिक रहते हैं जो सुलतान महम्मद **तुगलक** के समय में मुसलमान हुए थे- इतिहास बतलाता है - कि यह राजपूतो और मीनो से मिलकर एक जाति पैदा हुई है - सदामन्द से यह जाति डकैती और चोरी मे परसिद्ध है - जैसे इस देशके जाट - गूजर - और मीने है - राज अलवरके परगने तजारा में एक दूसरी जाति **खानज़ादः** के नामसे परसिद्ध है - जो श्री कृष्ण चन्द्रजी के वंस में चन्द्र बंसी यादौ राजपूतों की नसल है **खानज़ादः** नाम पड़ने के दो प्रमाण इतिहासो से मिलते हैं - एक यह कि **खान** नामी कोई यादौ नसल का राजपूत मुसलमान होगया था - अतएव उसका और उसकी औलाद का नाम **खानयादौ** पड़ गया - जिसको परजा सहस्सरो वर्ष विदीत होने से **खानयादौं** कहते २ **खानज़ादः** कहने लगी जैसे **अजैमेर** को अजमेर और **गंधार** को **कंधार** और असी को **हांसी** कहने लगे - **दूसरी कथन** - यह है कि **फीरोज़ शाह बादशाह** तुगलक के समय मे दोतीन राजपूत - मुसलमान हुए थे उनको बादशाहने **खानेज़ाद** की पदवी बखशी थी - उनकी औलाद आजतो खानाज़ाद अरथात खानजादा कहलाती है जिस का अर्थ चाकर है - दोनो बातों में से कोई बात हो परन्तु यह साबित है कि उक्त खानजादा यादो बंस राजपूत है - और उनके सम्बन्ध आजतो चौहान - भाटी आदि मुसलमान व हिन्दू राजपूतो के साथ होते हैं - जो हरयाने के देश मे फैले हुए है - और राघड कहलाते हैं - खान ज़ादा जाति के सरदार ५०० वर्ष से सूरबीर के नामसे परसिद्ध हैं - नवाब **हसनखां** मेवाती जिसका नाम पुराने इतिहासो में सूर्य के समान

चमकता हुआ दिखाई देता है - उदैपुर के महाराना हिन्दू पति संग्रामसिंह जी के साथ होकर **बाबर** बादशाह की लडाई में १००० सवारों के साथ काम आया था - दूसरी सूरबीर की बेटी के गर्भ से **बीरमखां** का पुत्र **अबदुलरहीमखां खान खाना** उतपन्नि हुआ था - और जो अकबर बादशाह का मुसाहब था - जिस ने हिन्दोस्तान के दातारों और सूरबीर छत्रियों में नाम पाया और एक **कवित्त** के बदले में **चाडा चारन** मारवाड़ वाले को ५ लाख रुपया दिया था - इन दो जातियों के उपरान्त अहीर - जाट - आदि भी बस्ते हैं - राजधानी शहर अलवर अबली परबत के ढलाव में बस्ता है - और ५० हज़ार आदमी उसमें रहते हैं - पहाड़ के ऊपर मज़बूत किला के अन्दर एक महल चार कुन्ड एक तालाब **सलेम सागर** और एक बावडी है - वर्तमान नरूकों के कब्ज़े से पहले जैपुर का क़िलेदार उसमें रहता था - अलवर की कच्ची शहर पनाह और खाई है - जिस को महाराजा **परताप सिंह** ने सं० १८३२ में तयार कराया था - कम्पिनी बाग़ और बने विलास से जो **मोती डुंगरी** पर है शहर की बहुत रौनक़ होगई है - इन बागों की सी नारंगियां कहीं नहीं होतीं ॥

## तवारीख अलवर

अलवर के रईस जाति के कछवाहे हैं जो आंबेर के बारहवें राजा **उदयकरन** के परपोते **नरू** जी की औलाद में होने से **नरूके** कहलाते हैं - इनका कुरसीनामा यह है - महाराजा उदयकरन के बेटे बीरसिंह - उनके महाराज - उनके नरूजी - उनके लालाजी - उनके ऊदाजी - उनके लाडखां - उनके फ़तह सिंह - उनके कल्यान सिंह - उनके उग्रसिंह - उनके ज़ोरावर सिंह - उनके मोहब्बत सिंह - उनके राव राजा परताब सिंह - ग्यारह पीढ़ी लों यह जैपुर के मातहत जागीरदार रहे परन्तु बारहवीं पीढ़ी में राव राजा परताप सिंह ने अपनी असली जागीर **माचेरी** व रामपुरा पर अपने भाई ओउग्रसिंह

तेजसिंह - जोरावरसिंह - मोहब्बतसिंह को छोडा - और अपनी तलवार के ज़ोर से - जैपुर भरतपुर के राज मे से बहुत सा इलाका दबाकर १८३२ मे रियासत अलवर की बुनियाद कायम की - और रियासत स्थिर रहने के लिये उन्हों ने नवाब नजफखां के साथ बहादुरी से चाकरी करने और नवाब- को भरतपुर और आगरा पर कबज़ा दिलाने के बदले में दिल्ली के पिछले बादशाह शाहआलम से सनद और पंजहज़ारी मन्सब और माहीमरातिब का कुरब हासिल किया - जिससे जैपुर वालों का अलवर पर दावा न रहा और सं० १८३६ मे जब कि मरहटे लूटमार कर रहे थे इन्हों ने बड़ी बहादुरी- से बहुत सा मुल्क इधर उधर से दबा लिया - और २० लाख रुपया नकद पर- गने बिसवा को लूट कर खजाना भर लिया जिससे रियासत को पूरी ताकत हासिल हो गई - रावराजा परतापसिंह जी पूसवदी ५ सं० १८४७ मे पचास वर्ष की उमर पाकर देवलोक हुए ॥

**महारावराजा बखतावरसिंह** सं० १८४७ में गोद आकर पाट विराजे- सं० १८६० मे ग्राम सवाडी इलाके अलवर में मरहटों और अंगरेज़ी फौज से भ्या- नक युद्ध हुई - उसमें नवाब अहमदबख्शखां वकील अलवर - और ठाकुर समरथसिंह जी ने अंगरेजों को बहुत मदद दी - जिस से सरकार ने खुश होकर- बिना लेने रखराज के अहदनामा किया - और ८ परगने रावराजा को इनआम मे दिये - जिन मे लुहारू - दादरी - नीमराना भी है - और नवाब को लुहारू और फीरोज पुर के परगने इनआम मे मिले - महाराज बखतावरसिंह माघसुदी २ सं० १८७१ में मृत्यु को प्राप्त हुए ॥

**महारावराजा विनयसिंह** सं० १८८० में पाट विराजे - दूसरे दावीदार बल- वन्तसिंह को चार लाख की जागीर न्यारा दी गई थी जो बलवन्तसिंह के बे औलाद

मरने से २ वर्ष पीछे राज अलवर में पीछी मिलाई गई- सावन वदी ५ सं० १९१४ को ५० वर्ष की अवस्था में देवलोक हुए ॥

**महारावराजा शिवदानसिंह** १३ वर्ष की अवस्था में सं० १९१४ में अपने पिता की जगह पाट विराजे - यह महाराजा साहब फ़ज़ूलखर्ची और दातारी और बदनज़मी के कारण दो बेर रियासत से माज़ूल किये गये- और दोही बेर रियासत का अधिकार मिला - अन्त माज़ूली ही की हालत में सं० १९३१ में स्वर्गबाश हुये॥

**महारावराजा मंगलसिंह** १४ दिसम्बर सन १८७४ ई० को गोद लिये जाकर पाट विराजे - महारावराजा शिवदानसिंह जी के काका ठाकुर **लखधीर सिंह** जी गादी के दावीदार थे - पर अंगरेज़ी अफ़सरों ने उन को बूढ़ा समझकर गादी से महरूम रखा - ठाकर साहब ने महारावराजा के हुज़ूर में नज़र पेश न होंकी और खफ़ा होकर सरकार के हुकम से अजमेर में चले आये- और उसी हालत में मृत्यु को प्राप्त हुए - महारावराजा मंगल सिंह जी ने मेऊ कालिज में अंगरेजी विद्या सीखी - और सं० १९३४ में राज के अधिकार पाये - सं० १९४२ में जी० सी० एस० आई० का तमगा सरकार से पाया - और सं० १९४५ में सरकार ने **महाराजा** का खिताब बखशा - २२ ता० मई सन १८९२ ई० को नैनीताल के पहाड़ पर जहां वह दो वर्ष से आबो हवा की बदली के लिये जाया करते थे - जिगर की बीमारी से देव लोप हुये - ॥ और लाश अलवर में लाकर दाग दिया गया ॥

**महाराजा जैसिंह जी** (चरंजीव) १३ ता: जून सन १८९२ ई० को १० वर्ष की अवस्था में अपने पिता की जगह राज बिराजे - रईस होनहार मालूम होते हैं राज का काम एक कौन्सिल द्वारा चलरहा है - जो करनल फ़रीज़र साहब पोलीटिक [illegible] की निगरानी में है - अलवर में आजकल एक बिचित्र मुक़द्दमा चलरहा है - महाराजा साहब के नैनीताल में देवलोप होने से एक दिन पहिले अलवर

मे राज्यके दीवान कुंजबिहारीलाल सडकपरमारेगये- इसमुकदमाकीतह
क़ीकात अंगरेजी पुलीस के अफीसरों नेकरके रामचन्द्र आदि ६ मनुष्यो परकुंजबि-
हारीलाल के मारनेका दोष लगाया है -मुकद्दमादौरासिपुर्द होगया है ॥

# राज्य भरतपुर

राज पूताना परदेश के पूरब दिसा में भरतपुर बिचले दरजे काराज है जिसकेउत्तर
में गुडगांवां जिला अंगरेजी पश्चिम मे अलवर और जैपुर- दक्षिण में जैपुर करो-
ली धौलपुर के इलाके और पूरब में जिला आगरा और मथुरा है- लम्बाई ७५
मील और चौड़ाई ४८ मील-रकबा १९७४ मील मुरब्बा-आबादी ६४५५४० आद
मीयों की-आमदनी २२ लाख-फौज सवार व पैदल ५००० है- खराज माफ़ है-
सलामी की १७ तोपें सर होती हैं- इस राजमे होकर चार नदियां बानगंगा-घम
बीर-कावन्द -और रूपारेल बही है - जिससे पानी की कोई कमी नही - इसके
उपरान्त देस की नीची जमीन होनेसे १२ महीने बरसात का पानी भरारहता है
और बहुधा यह पानी खेतो को नुकसान पहुंचाता रहता है- दक्षिण दिसामे
पहाडियां हैं जिनमे जंगली व्रक्षो के अधिकतर होने से पशुओ को घासचारा
हरमौसम मे बहुत मिलता है- बयानाकागट और दीग इसराज्यमे पुरा
ने और परसिद्ध स्थान हैं राजधानी भरतपुर नगर नीचीजमीन पर तीनमील
लम्बा और एकमील से अधिक चौडाई मे बस्ता है- शहरपनाह यद्यपि कच्ची है-
परन्तु उस के गिर्द जो खाई है वह सदा पानी से भरीरहती है और लडाई के स-
मय बाहर के तालाबो का पानी छोड देने से नगर एक टापू बनजाताहै - जिससे
शत्रुओ का नगर लो पहुचना कठिन और दुभर होजाताहै- इस नगर को महाराज
रामचन्द्र के भाई भरतने अपनेनाम पर बसायाथा- परन्तु किला आदिराजा सूर्जमल

के बनाये हुए हैं ॥

## नवारीख

भरतपुरवालों के पुरखे कौमजाट संसनी नामी ग्राम के रहने वाले हैं- यह खेती बाड़ी के सिवाय लूटमार भी करते थे- **राजाराम** जाट को सं० १७४५ में आलमगीर बादशाह के पोते **वेदारबख्त** ने डकैती का दोश लगाकर कतल किया और गढ़ी संसनी को उजाड़ दिया था- आलमगीर के मरने पर फिर इन लोगों ने लूट मार शुरू की थी परन्तु **फर्रुखसेयर** बादशाह के वज़ीर सैयद अबदुल्ला ने **चूड़ामन** जाट को जो राजाराम के कतल होने से जाटों का मुखिया बना था लूटमार से बन्द रहने और रास्तों की हिफाज़त करने का ज़िम्मेवार ठहरा कर **राहदाररवां** का खिताब और कुछ गांव जागीर में बखशे- परन्तु यह लोग अपनी शरारत से बाज़ न आये इस लिये बादशाह ने सं० १७७४ में जैपुर के महाराजा सवाई जैसिंह को भेजा कि चूड़ामन को सज़ा दें- चूड़ामन वज़ीर से मिला हुआ था अतएव कुछ बन्दोबस्त न होसका- चूड़ामन ने ज़ोर पाकर अपने भतीजे **बदनसिंह** को कैद कर लिया- ३ वर्ष पीछे बदनसिंह कैद से छुटकर सवाई जैसिंह को अपनी सहायता के लिये चढ़ा लाया- ६ महीने महासरा रहा- अन्त को **डूंगन** नामी स्थान को महाराजा ने विजै करलिया- और चूड़ामन अपने पुत्र मोहकमसिंह समीत भागगया- सन १७२३ ई० में बदनसिंह जाटों का रईस नियत कियागया- महाराज सवाई जैसिंह ने इस को राज तिलक दिया- बदनसिंह ने बहुत से ग्राम इधर उधर से दबाये- परन्तु **इलाहाबाद** के बादशाही सूबेदार ने इसको मारकर भगादिया- अन्त को बदनसिंह मरहटों से मिलगया- जिस से राज भरतपुर की बुनियाद स्थिर होगई- जेठ सुदी १० सं० १८१२ में मरगया ॥

**सूरजमल** सं० १८१२ में अपने पिता की जगह राज विराजे और सन १७३३ में

छापा मार कर खीमा जाट से भरतपुर छीन लिया और सं० १८२० में इलाहाबाद के सूबेदार नजीबुद्दौला से लड कर मारे गये ॥

**राजा जवाहर सिंह** पूस बदी १३ सं० १८२० को गादी बिराजे और सं० १८२५ मे किला आगरा मे तलवार से घायल होकर परलोक बास हुए ॥

**राजा रतन सिंह** भादों बदी ९ सं० १८२५ मे पाट बिराजे, ७ महीने राजकरने के पीछे एक कीमियागर गुशाईं के हाथ से चैत सुदी ५ सं० १८२६ मे कतल हुये- इनके आदमीओं ने गुशाईं को वही मार डाला ॥

**राजा केसरी सिंह** सं० १८२६ मे राज बिराजे- बादशाह के वजीर नजफखांने सं० १८२९ में आगरे का परगना दबालेने के दोष में भरतपुर के सिवाय समस्त राज जबल कर लिया था परन्तु इनकी मां रानी **किशोरी** की लाचारी से नवाब ने राज- वापिस दे दिया चैत बदी १५ सं० १८३४ मे देवलोप होगए ॥

**राजा रनजीत सिंह** सं० १८३४ मे पाट बिराजे नवाब नजफखां को ९ लाख रु० नजराना का देकर राज तिलक पाया सं० १८४१ में शाह आलम बादशाह को महाराजा साहब दीग की सैर कराने को लाये - बादशाह ने खुश होकर **बदलबेग** से जिनके कबजे में दीग का गढ था राजा को दीग दिलादिया- और दाऊदबेग से आगरे का किला महाराजा सेंधिया को दिला दिया जिस से नाराज़ होकर गुलाम कादर रुहेला ने बादशाह की आंखें निकालली और दिल्ली के लाल किले को लूट लिया- परन्तु अन्त को पिंजरे में बन्द होकर बडे दुखों से मारा गया- सं० १८६१ मे अंगरेजी सैना ने भरतपुर पर हमला किया -जिसके सैनापत्ती लार्ड लीक साहब थे - बडी घमसान की लडाई हुई - ३००० आदमी अंगरेज़ी फौज के मारे गये- तोभी भरतपुर विजय नहो सका- अन्त को महाराजा ने १३ लाख रूपिया देकर- अंगरेजो से सुलह करली- अघन सुदी १५ सं० १८६२ में देवलोप हुए - ॥

**महाराजा रनधीरसिंह** सं० १८६२ में राज बिराजे और सम्वत १८८० में देवलोप हुआ - ॥

**महाराजा बलदेवसिंह** सं० १८८० में पाट विराजे और सं० १८८१ मे देव लोप हुआ - ॥

**राव दुर्जनसाल** - पाटवी तो बलवन्तसिंह थे परन्तु दुर्जनसालने जो महाराजा बलदेवसिंह के भतीजे थे फ़ौज और सरदारों की सहायतासे बलवन्तसिंह को गादी से उतार कर खुद मालिक बनगये सरकार ने फ़ौज भेज कर दुर्जन-साल को निकालने का बन्दोबस्त किया किन्तु फ़ौज के आने में देर हुई इस दोष में जनरल **अक्टरलोनी** साहब मौकूफ़ हुए - और उसी दुःख से मरगये - अन्त को २५ हज़ार अंगरेज़ी फ़ौज ने आकर भरतपुर लिया और दुर्जनसाल को पकड़ कर आगरे के क़िले में क़ैद करदिया और बलवन्तसिंहजी पाट बिराजे ॥

**महाराजा बलवन्तसिंह** सं० १८८२ में पाट बिराजे और सम्बत १९०७ में देवलोप हुआ - ॥

**महाराजा जस्वन्तसिंहजी** (चरनजीव) सं० १९२० में पाट विराजे ना-बालग़ी में सरकारी अफ़सरों की राय से राज का बन्दोबस्त हुआ - थाने - तहसील - कचहरियां - दीवानी - फ़ौजदारी - माल - आदि का बन्दोबस्त कियागया - सं० १९२५ में महाराजा साहब को राज के अख़तियारात दिये गये - सं० १९२८ में महाराजकुंवार **रामसिंह**जी उतपन्न हुए - १८७७ ईस्वी में महाराजा साहब को सितारे हिन्द दर्जे अव्वल का तमग़ा मिला - भरतपुर राज के समसत ग्राम ३७० हैं इनमें ३०० मन्दरों व धर्मार्थ के निमित्त हैं - बाकी खालसा हैं - कोई सरदार या जागीरदार नहीं हैं - महाराज को फ़ौज से बहुत मुहब्बत है - सरकार की ओर से ख़रीता के लिफ़ाफ़े पर "ब मुताले महाराजा साहब मुशफ़क़ मेहरबान मुख़लिसान महाराजा ब्रज इन्द्र -

सवांई जसवन्त सिंह बहादुर बहादुरजंग सल्लमहु अल्लहतआला" और भी नामे पर" महाराजासाहब मुशफक मेहरबान मुखलिसान सलामत" लिखाजाता है-का गज सुनहरी येनी कमखाब की होती है-॥

## राज्य धौलपुर

राजपूताना की पूरब दिसा में एक छोटी सी रियासत है-जिसके उत्तर मे सरकारी जिला आगरा और पश्चिम भरतपुर करौली-दक्षिण और पूरब में गवालियार राज का इलाक़ा है-इसराजकी लम्बाई ५४ मील-चौड़ाई ३२ मील-रकवा १६२६ मील मुरब्बा-आमदनी ८ लाख रूपिया-और फोज सवार व पैदल ३००० के लगभग है-खराजमाफ-पदवी महाराजराना-सलामी की तोपें १५ सर होता है-इसराज की दक्षिण और पूर्वदिसा की सीमा पर चम्बल नदी ६० मील लों वह कर-गवालिआर और आगरे कीसीम बन गई है-पश्चिम व दक्षिण दिसा में पहाड़ियां है-और बाकी जमीन सीधा मैदान है-बर्षा होने पर पैदावारी अधिक होती है-आंब के वृक्ष इस देशमें अधिक है जिससे समस्त जमीन लहलहाती हुई दिखाई देती है- धौलपुर- बाड़ी-राजखेड़ा-तीन बड़े परगने है-राजधानी धौलपुर आगरा और गवालियार की सड़क पर गवालियार से ३७ मील उत्तर मे और आगरे से ३४ मील दक्षिण में बसता है-धौलपुर की-दक्षिण दिसा मे एक मील पर चम्बल नदी बड़े जोर से बहा करती है-नदी के बाईं ओर बहुत मजबूत किला बना हुआ है-और कई महल और मसजिद है-जिनमे एक मसजिद सन १६३७ ई० में शाहजहां बादशाह ने बनाई थी यह उन लोगो के निशान है जिनको सैकड़ो वर्ष हुए काल खागया-हां-इतिहास उनके नामो और कामों को भली भांति दरसा रहा है-॥

# तवारीख

धौलपुर वालों का निकास **गोहद** नामक ग्राम से है- जो कि लागवालियार से २८ मीलपर बसता है- इन के पुरखे ने जो जाट जाति का ज़मीदार था **बाजेराव** पे श्वा की चाकरी में रहकर इज्जत पाई थी और सं० १७९६ में बाजेराव ने इनको गोहद जागीर में बख़्शी सं० १८१७ में **अहमदशाह** बादशाह अबदाली ने **पानीपत** के निकट बड़ी घमसान की लड़ाई लड़-कर मरहटों को भगा दिया उससम य गोहद का एक जाट जागीरदार **लोकेन्द्र** नामी गवालियार का क़िला दबाकर **राना गोहद** कहलाने लगा- राना पदवी इसको दिल्ली के बादशाह ने बख़्शी थी-

**महाराज राना लोकेन्द्रसिंह** से सं० १८२३ में मरहटों ने दूसरीबेर ज़ोर पकड़कर गोहद व गवालियार छीनली- परन्तु ३ लाख रुपिया लेकर अपना खराजगुज़ार बनाकर गोहद लौटादी- और गवालियार को अपने क़बज़े में रक्खा सं० १८३५ में सरकार अंगरेज़ी ने इनसे सन्धि करके अपनी ओर मिला लिया- और मरहटों से लड़कर गवालियर भी इन को दिला दिया- परन्तु ३ वर्ष पीछे दुशमनों से मिला रहने का दोष लगाकर सरकार ने इनका साथ छोड़ दिया- यह ख़बर सुनकर **माधोराव** सेंधिया ने हम्ला किया- और गोहद व गवालियर दोनों इन से छीनलिया- और राना को क़ैद कर दिया- २२ वर्ष लों यह क़ैद में रहे- और बड़े २ दुःख भुगत कर अन्तको सरकार अंगरेज़ी ही की सहायता से दूसरी बेर रईस बने- इन के देवलोप होने की मिती का पता नहीं मिलता- ॥

**महाराज राना कीरतसिंह** सं० १८५९ में सरकार अंगरेज़ी ने गवालियर का क़िला अपने क़बज़े में करलिया- और गोहद लोकेन्द्रसिंह के बेटे कीरतसिंह को दे दिया- किन्तु सं० १८६२ में जब दौलतराव सेंधिया और सरकार में अहदनामा होकर सुलह हो गई- तो सरकार ने गोहद और गवालियर दोनों सेंधिया के हवाले कर दिये- राना गोहद के पास कुछ भी न रहा- राना गोहद ने कोई क़सूर नहीं किया था जिसके बदले- में

उनकाराजमरहटों को दिया गया इसीबातकाविचारकरके सरकारने गोहदकेराना सेनयाअहदनामा किया और उसहानि के बदले मे जो गोहद के छिनजाने से हुई थी सरकारने रानाजी गोहद को धौलपुर- बाडी-राजाखेडा-तीनपरगने इनायत किये- तात्पर्य यह है- कि ४४ वर्षयह गोहद केरानाकहलाये और आजसे ८४ वर्ष पहिले गोहद छोड कर धौलपुर के रईसबने- सं० १८९२ में महाराज रानाकीरतसिंह मृत्यु को प्राप्त हुए - ॥

**महाराजराना भगवन्तसिंह** स० १८९२ मे- पाटबैठे स० १८५७ ई० के उपद्रव मे गवालियार से जो अंगरेज भागकर इनके पास आये थे- उनको हिफाजत से र कखा जिससे इनको भी दूसरे रईसो के समान गोदलेनेकी सनद मिली- स० १८८० मे धौलपुर और गवालियारदरबार मे सखतदुश्मनी हो गई जिसके कारण महाराजराना ने गवालियारके महाजनो को दुःख देनेके लिये पारसनाथजी का मन्दिर तोड दिया- इससे महाराजा साहबगवालियार का कोप भडका- परन्तु सरकारने फिसाद नही होने दिया स०१८२६ में इनको सरकार से दर्जे अव्वलका तमगा मिला **गजरा** नाम की वेश्याकी दोस्ती से रियासत के बहुधाकामो मेखराबी आगई थी और करजा भीकई लाखका होगया था **देवहंस** कामदारने रानाजी को दबा लिया था- अन्तको एजन्ट साहबने दखल देकर बुरे आदमीओ को राज से- निकाला कामदारकैद किया गया- पटियालाका मुन्शी अबदुल नवीखां और राजा उनकरराव के भाई **गजाधर** दीवान नियतकिये गये- उन्हो ने नये सिरे से राज के कामो को दुरुस्त किया परन्तु पहिले अबदुलनवीखां और पीछे महाराजराना देवलोक हुए - ॥

**महाराजराना नहालसिंह** (चिरनजीव) इनके पिता जो पाटवी थे अपने बाप महाराजरानाभगवन्त सिंजी ही के सामने स्वर्गवास होचुके थे अतएव यह स०१८२४

में अपने दादा की जगह ८ वर्ष की अवस्था में पाट विराजे इनकी नाबालगी में प-हिले राजा डनकरराव नफर मेजर डेन्ही साहब पोलीटिकल एजन्ट-इनके अतालीक और राज के मुन्तज़िम रहे- महाराना अंगरेज़ी- फ़ारसी- हिन्दी में भली भांति लिख पढ़ सकते हैं सं० १९४० में इनको राज का अधिकार मिला- परन्तु फ़जूल खर्ची और बदइन्तज़ामी के कारण मारटेली साहब पोलीटिकल एजन्ट की निगरानी में काम होने लगा- और दो वर्ष से रायबहादुर मुन्शी **बिशनस्वरूप** साहब जो अजमेर के ज़िले में डिपटी मजिस्ट्रेट थे राज्य के दीवान नियत हुए हैं- इनके परिश्रम से रियासत का काम अच्छी तरह से चलरहा है- सरकार की ओर से खरीता के लिफ़ाफे पर "बमुलाहिजे महाराजा साहब मुशफ़क बिसियार मेहरबान मुखलिसा नरईसुद्दौला सिपहदारुल मुल्क महाराजाधिराज श्रीसवाई राना लोकेन्द्र बहादुर दिलेर जंगजी देवसल्लम हु अल्लाह तआला" और अन्दर नामे पर "महाराजा साहब मुशफ़क बिसियार मेहरबान मुखलसान सलामत" लिखाजाता है- कागज़ सुनहरी थैली कमख़ाब की होती है- ॥

## राज्य परतापगढ़

परतापगढ़ का इलाका जिस को कांठल कहते हैं- मेवाड़ के दक्षिण व पूर्व में है- इस के पश्चिमोत्तर में मेवाड़- दक्षिण में बांसवाड़ा- और पूरब में रतलाम-हुलकर आदि मुल्क मालवा फैला हुआ है- लम्बाई उत्तर से दक्षिण को ५० मील-चौड़ाई पूरब से पश्चिम को २५ मील- रक़बा १४६० मील मुरब्बा- आबादी १५०००० आदमी-ओं की- आमदनी खालसा ३५०००० रु० सालाना- फ़ौज सवार व पैदल ६०० आदमी तक भेजाते हैं- परताप गढ़ का वह भाग जो बागड़ कहलाता है- पहाड़ी और सूना है भील इस राज्य में अधिक रहते हैं पहाड़ने ब्रक्षों के उपरान्त बांस यहां

का परसिद्ध है- वह भाग जो कांठल कहलाता है- नीची धरती है- जिसमे गेहूं आदि उत्पन्न होते हैं - राजधानी परतापगढ ऊंची धरती पर स्तेहसमुन्दरसे १६५८ फीट ऊंचा और नीमच से ३३ मील पर दक्षिण में बस्ता है- इसके महल नगर से आध मील पर है देवलिया यहांकी पुरानी राजधानी है- खराज सरकारी ५६५०० रु॰ सलामी की १५ तोपें है- ॥

## तवारीख

परतापगढ वाले सीसोदिया राजपूत सूर्य्यवंसी खान्दान की छोटी शाख होने से **महारावत** कहलाते हैं- आजसे चारसो बर्ष पहिले **चीतोड** की दूसरी लडाई में परतापगढ वालो के एक पुरखा **बाघसिंह** जी बहादुरशाह गुजरातीकी लडाई में महाराना बिक्रमादित्त के कायम मुकाम बनकर मारे गये थे इसकारण से जैसे मेवाड वाले अपने आपको श्री ईकलंगजी का दीवान कहते हैं उसी प्रकार परतापगढ वाले भी अपने नामके साथ दीवान का लकब लिखते हैं- ॥

**महारावत खेमकरन** स॰ १४९० में चीतोड के महाराना मोकल जी मारे गये तो उनके दो बेटों कूंभा व सोकलजी मे से कूंभाजी गादी बिराजे- और सोकलजी को सादडी जावद जागीर में मिली- जहां से वह तरक्की करके परतापगढ चले आये- और दूसरे राज्य की जड जमाई- ॥

**महारावत सूरजमल** स॰ १५१५ में पिताके मरने पर वहीं सादडी के मालिक बने- परन्तु चीतोड के पाटवी प्रथीराज से बखेडा रहने के कारण यह दक्षिण दिसा के पहाडों मे चले गये- और देवलिया बसाया- महाराना चीतोड ने इनकी जागीर जबत करली- ॥ ×

**महारावत** बाघसिंह स॰ १५७८ मे पाट बिराजे परन्तु अपनी पुरानी जागीर- के जबत होनेसे नाराज होकर बादशाह मालवा के पास चले गये वहां इन को

× अर्थात बडी सादडी

बादशाह ने डेढ लाख की जागीर बख़शी और इन्हो ने बाघवाडन ग्राम बसाया- सं० १५९५ में चीतौड़गढ़ की लड़ाई में बहादुरशाह बादशाह गुजराती से लड़कर काम आये- जहां वह महाराना साहब की सहायता के लिये मालवा से आये थे-

**महारावत रायसिंह** १५९२ में चीतौड़गढ के मुक़ाम पर पाट बिराजे- हुमायूं बादशाह के डर से गुजराती मेवाड़ से भागे- तो यह चीतौड़ महाराना को सौंपकर अपनी जागीर को चले गये- ॥

**महारावत बीकाजी** १६०८ में पाट बिराजे- और मेवाड़ छोड़कर मंदसोर के बादशाही हाकिम से जा मिले- इन के साथ सूरजमल का पोता कान्हल भी नीम्बाहेडा की जागीर छोड कर चला गया था- महारावत ने उक्त हाकिम के कहने से सोनगरा राजपूतों से सुहागपुर छीन लिया और इसी तरह खेरोद- कोटरी- ननौर दबा लिये- और अपने काका कान्हल को घमोतर जागीर में दी- सं० १६१० में **देवा मीना** को मारकर पहाड़ी मुल्क पर क़ब्ज़ा कर लिया- इन्हो ने बादशाही चाकरी में कृष्णादास के बेटे समरसी को दिल्ली भेजा- १६३५ में देवलोप हुए ॥

**महारावत तेजसिंह** सं० १६३५ में राज बिराजे और १५ बर्ष राज करके देवलोप हुए- तेजसागर इन्हीं ने बनवाया था -॥

**महारावत भानसिंह** १६५० में पाट बिराजे- और सं० १६६० में **मकवन खां** जागीरदार मंदसौर के साथ जोधसिंह सीसोदिया को मारकर काम आये- ॥

**महारावत सिंधा** सं० १६६० में पाट बिराजे - और १९ वर्ष राज करके देवलोप हो गये- ॥

**महारावत जसवन्तसिंह** सं० १६७९ मे पाट बिराजे- सं० १६८८ में महाराना जगतसिंह ने उन को उदैपुर में बुलाकर चंपा बाग़ में ठहराया- इन के पाटवी कंवर- महासिंह भी साथ थे- रात हुई तो महाराना ने **रामसिंह** राठोड़ को बहुत सी फ़ौज

साथदे कर दागमें भेजा कि महारावत जीको चुककरो क्योंकि महाराना केदिल मे महारावतके वादशाह से मिलजाने कारंज था - महारावत अपने पादवी और साथियो समीत लड कर काम आए - ॥

**महारावत हरी सिंह** यह अपने पिता और बडे भाई के उदैपुरमें मारेजाने पर स० १६८० मेराजविराने और दिल्लीमें पहुंचकर महाराना के कृत्याचार और भाई और पिताके मरवाडालनेकाहाल अर्ज़कराया जिस परबादशाह ने इनको इनआम औरखिलअत व मन्सबदेकर हाकिम मन्दसौरके नाम हुकम लिखा कि मेवाड का कवज़ा देवलिया से उठवादो - दिल्लीसे लौटकर महारावत ने उक्त हाकिमकी सहायतासे - मेवाड का कवजा उठा दिया - और ३२ गांव और भी मेवाड - केदवा लिये - स० १७३० में देव लोप हुए - ॥

**महारावत परताप सिंह** १७३० मे पाट बिराजे ईडर विवाहने को गयेथे लौटते समय **सलूमर** केरावत किशन सिंह के पोते मनोहर दासको साथ ले आये उनको सं० १७३५में **बडलिया** आदि जागीरमें दिया जो चूंडावतो की जागीरमे आजलों है - स० १७५३ में अपने नाम पर परतापगढ बसाया - और गढ बनाया स० १७६४ मे देव लोप हुए -॥

**महारावत प्रथवी सिंह** स० १७६४ में पाठ बिराजे - १७७० में फर्रुखसेयर वादशाह ने दिल्ली मे हाज़िर होने पर रावत के उपरान्त राव की पदवी और खिलअत बखशा और राज्य मे टकसाल जारी करने का अधिकारदिया - सं० १७७३ में म्रत्यु को पराप्त हुए - ॥

**महारावत राम सिंह** १७७३ में पाट विराजे - और ६ महीने राज करके उसी सम्वत मे देवलोप हुए ॥

**महारावत उमेद सिंह** १७७४ में पाट विराजे - और पांचबर्ष राज करके - वे

औलाद ही देवलोप हुए-॥

**महारावत गोपालसिंह** सं० १७७६ में राज विराजे-सं० १७८८ में पेशवा हुलकर-मल्हारराव तीनों के साथ होकर महाराना उदैपुर ने डूंगरपुर घेर लिया-तब महा रावल शिवसिंह जी के बुलाने से यह डूंगरपुर गये और महारावलजी के-समझाने से डूंगरपुर बांसवाड़े का खराज पेशवा को देना स्वीकार किया-महासरा उठ गया-गोपालगंज बाज़ार बसाया- ३४ वर्ष राज करके स्वर्गवास हुए॥

**महारावत सालमसिंह** १८१४ में गद्दीनशीन हुए-परतापगढ़ की नई-शहरपनाह बनवाई-सालमपुरा बसाया-दिल्ली जाकर आलमगीर सानी से-टकसाल का हुकम लाये-सालमशाही रुपया आजलों हरजगह चलता है-महता सूरतसिंह को जिसने महाराना के विरुद्ध बग़ावत की थी सज़ा दी-हुलकर और-सेंधिया उदैपुर पर चढ़ आये-तो इन्होंने महाराना अड़सीजी को मदद दी-जिस से-रावत की पदवी जो बादशाह ने बख़शी थी बहाल रही-और धरयावद की जागीर-पाई-द्वारकाजी में एक सदावर्त जारी किया-जो आजलों है-१७ वर्ष राज करके देवलोप हुए-॥

**महारावत सांवंतसिंह** -छोटे भाई लालसिंह को अरनोद जागीर में मिली-और आप सं० १८३१ में राज विराजे-उदैपुर में सरदारों को चाकरी के लिये न भेजने से धरयावद महाराना भीमसिंह ने ज़ब्त करली-इनके समय में मरहट्टों ने राज्य परतापगढ़ को बहुत बरबाद किया-१५ हज़ार सालाना बादशाही ख़राज के बदले ७२ हज़ार ख़राज हुलकर ने लगा दिया-जिस के बदले में रुपया घोड़े-ऊंट-धान दिया जाता था-तो भी पूरा नहीं पड़ता था-अन्त को मरहट्टों के इन्त्याचार से छूटने के लिये सं० १८७५ में कपतान मेगडा लड की मारफ़त महारावत ने सरकार से सन्धि की-पाटवी कंवर रूपसिंह ने महारावत के विरुद्ध

फ़िसाद उठाया - सरकार अंगरेजी ने गिरनार के गढ मे कंवरजी को कैद करदिया जहां वह सं० १८८२ में मर गये - महारावत जी सं० १८४४ में ६० वर्ष की अवस्था मे परलोकवास हुए - ॥

**महारावत दलपत सिंहजी** कंवर दीपसिंहजी के दो बेटे थे बडे केसरी सिंह जी और छोटे दलपत सिंह जी - महारावत सावन्त सिंहजी ने पाटवी कं० के गिर-नार में मरजाने पर बडे पोते केसरी सिंहजी को आप गोद लिया और छोटे दलपत सिंहजी को डूंगरपुर महारावल जसवन्त सिंह जी की गोद भेजा - परन्तु केसरी सिंह जी सं० १८९० मे म्रत्यु को पराप्त हुए - जिनके कोई औलाद हीन थी - अतएव महारावत दलपत सिंहजी डूंगरपुर से उलटे आकर परतापगढ की गादी पर सं० १९०० मे बिराजे - और सरकार की मंजूरी से अपनी जगह डूंगरपुर की गादी पर - **आवरी** के कंवर उदै सिंह जी को गोद लेकर सं० १९०३ में बिठा दिया और सरदा रों व सरकार के कहने से आप दोनों रियास्तों का काम करते है - क्यों कि डूंगरपुर के महारावल जिन को इन्हों ने गोद लिया था - कम उमर थे - अन्न को आठ वर्ष लों डूंगरपुर का काम चलाकर परतापगढ में आगये - और फिर न हीं गये - क्यों कि महारावल उदै सिंह जी डूंगरपुर के रईस भी होशियार होकर अपनी रियासत - का काम अच्छी तरह चलाने लगे थे - सन १८५७ ई० के उपद्रव मे सरकार को मदद दी - जिससे नेकनामी का खरीता सरकार से आया - तातपर्य यह कि १९ वर्ष डूंगरपुर मे और २० वर्ष **परतापगढ** मे राज्य करके महारावत जी सं० १९२० स्वर्ग वास हुए - ॥

**महारावत उदै सिंहजी** १७ वर्ष की अवस्था मे सं० १९२० में पाट विराजे - पहि-ले - पहिले इन्हों ने भीलों और दूसरे लुटेरों को दण्ड देकर रियासत का अच्छा बन्दो-बस्त किया - सं० १९२२ मे श्रीमान करनल **ईडन साहब** बहादुर एजेन्ट राजपूताना

खांपके सरदार हैं- आजसे ३५६ वर्ष पहिले **डूंगरपुर में** शामिल थे- जिसकी शुनि
याद १७५ वर्ष पहिले पडी है- बांसवाडन वालों का कथन है कि हमारे पुरखा **जगमा
ल जी** ने तलवार के बल से डूंगरपुर का आधा राज खालिया- डूंगरपुर वाले कह
ते हैं- कि हमारे बडेरे **प्रथवीराज** जी ने प्रसन्न होकर अपने छोटे भाई जगमाल
को आधा राज बखश दिया- मेवाड वालों का कहना है कि जब यह दोनों भाई राज्य
के विषय में लडने लगे- तो हमने दोनों को आधा २ बांट दिया- परन्तु **तारीख फ-
रिश्ता** में **अकबर बादशाह** के वज़ीर अब्बुल फ़ज़ल ने असल हाल यूं लिखा
है- कि जब सं० १५८४ में डूंगरपुर के महारावल उदयसिंह जी महाराना **संगरामसिंह**
जी के साथ **बाबर बादशाह** से **बयाना** में लडकर काम आये- तो उनके बडे
पुत्र **प्रथ्वीराज** पाट विराजे ३ वर्ष पीछे सुलतान **बहादुरशाह** गुजराती डूं
गरपुर पर चढि आया- प्रथ्वीराज जी लाचार होकर बादशाह के हजूर में हाज़िर हो-
गये- उस समय जगा लूटमार करता था- और पहाडों में छिपा रहता था- वह पकडे
और मारे जाने के भय से चीतोड के महाराना रतनसी के पास चला आया- और-
महाराना की सिफ़ारिश से बादशाह ने उस की तकसीर क्षिमा करके प्रथ्वीराज जी और
जगमाल को आधा २ राज्य बांट दिया- और आप कई दिन बांसवाडन में शिकार
खेलकर चला गया- (देखो तारीख फरिशता मकाला ४) यह ग्रंथ ३०६ वर्ष पहि
ले अकबर के बडे मंत्री के हाथ से लिखा गया है- जिसकी सनद मान्न अंगरेज़ भी स्वी
कार करते हैं- इसी ग्रंथ में लिखा है कि सं० १६३३ में जब अकबर बादशाह अजमेर-
और मेवाड को विजय करके मालवा को जाता था- तो जगमाल के पोते **परतापसिंह**
ने हाजिर होकर अताअत कबूल की- और चाकरी देकर दूसरे रईसों की बराबर कुरब पाया
सं० १६५० में परतापसिंह के पोते **उग्रसेन** ने सरकशी करके बादशाही मुल्क को
लूटना प्रारम्भ किया- इस दोष में मालवा के सूबेदार मिरज़ा **शाहरूख** ने बादशाह

के हुकम से बांसवाड़ा जबत कर लिया - महारावल परतापसिंह अपने पोते समीत - भयके मारे पहाड़ने में जाछिपे - और वहीं से बादशाही राज्यमे लूटमार करने लगे - उ-नके सूबेदार खबर पाकर मालवा को गया पीछे से महारावलने बांसवाड़ा ले लिया - दूसरे वर्ष सूबेदार बड़ी फौज लेकर बांसवाड़ा पर चढि आया - परन्तु महारावल नेनजराना देकर अताअत कबूल करली - और फिर अंगरेजों का राज्य होने लो कभी नमकहरामी-नहीं की - सं० १६८५ मे महारावल के पोते **समरसी** जहांगीर बादशाह के हजूर में दिल्ली मे हाजिर हुए - ३००० नकद ३ हाथी १ पांन्दान १ खंजर नजर किया - बादशाह बहुत प्रसन्न हुए - और **शाहजहां** ने गादी पर बैठकर उन को १००० जात का म-न्सब १०० सवार का अधिकार - सोवर्णा का लंगर जड़ाऊ २५ हजार का - १ लाख न-कद - और ८० हजार का सरोपा बख्शा - महारावल जी के पोते **अजबसिंह** ने उदैपुर की सीमा पर झगड़ा किया - जिसका बैर महाराना **अमरसिंह** जीने लेना चाहा - परन्तु बादशाही वजीर नवाब **असदखां** ने दोनों को समझाकर राजीनामा-करा दिया - मुगलों का प्रताप शोक समुद्र में डूबने के समय सं० १७५० में महाराना **भीमसिंह** जीने जो **ईडर** ब्याहने पधारे थे - महारावलजी से कई हजार नजराना लेकर छोड़ा - ॥

**महारावल उमेदसिंह जी** गादी बैठकर दिल्ली के मालकों का भरोसा नहीं देखा - तो मरहटों को मुल्क से निकालने के लिये - जिन्हों ने मात्र देश को लूटकर बरबाद कर दिया था - सं० १८६८ में अपना वकील बड़ौदा के अंगरेजी रजीडन्ट के पास-भेजकर सरकार से अहदनामा करना चाहा - परन्तु वहां से जवाब मिला कि दिल्ली को जाओ - पांच वर्ष पीछे सं० १८७४ में इन के वकील ने दिल्ली जाकर रजीडन्ट द्वारा-सरकार से अहदनामा किया - इसी वर्ष में सरकार और महाराजा धार से जो अहद नामा हुआ था - उसके अनुसार धार ने ३५ हजार का खराज जो डूंगरपुर व बांसवाड़ा

से लियाजाताथा सरकारको देदिया - महारावल उमेदसिंहजीका देहान्त इसीवर्ष में होगया -॥

**महारावल भवानीसिंहजी** सं० १८७५ में पाट बिराजकर दूसरा अहदनामा सरकार से किया- सरकार ने धारवाले खराज के उपरान्त सं० १८८० में ८००० रुपया फौजखर्च भी बांसवाड़ा पर लगाया - किन्तु आमदनी के कम होने से कुछ दिन पीछे माफ़ होगया- इनके समय में फ़ज़ूलखर्ची और कामदारो की नालायकी से क़र्ज़ होगया- अतएव महारावल डूंगरपुर ने बन्दोबस्त में मदद दी- सरकार ने कप्तान सैपर्स साहब एजन्ट को बांसवाड़ा भेजा- उनको एक सिपाही ने मारडाला- जिसको काले पानी का दण्ड दिया गया- परन्तु रास्ते में से भागगया- सं० १८९३ में महारावल देवलोक हुए -॥

**महारावल बहादुरसिंह** गोद आकर सं० १८९४ में पाट बिराजे और कई वर्ष राज करके देवलोक हुए -॥

**महारावल लक्ष्मनसिंहजी** (चिरंजीव) सन १८४२ ई० में गादी बिराजे- ३ पुत्र महारानी साहबा और एक पासवान जी से हैं- महाराजकंवार हिन्दी उरदू लिख पढ़सकते हैं- महारावलजी पुरानी बातों को बहुत पसन्द करते हैं- १८४३ में महारावलजी ने मुसलमानों की ईदगाह (मसीत) को जो टूट गई थी राज का रुपया लगाकर मरमत कराकर दुरुस्त करादी- जिससे मुसल्मान रैयत इन से बहुत खुश है इसराज में समस्त ११८१ ग्राम हैं- जिनकी सालाना आमदनी ५ लाख है- इन में से ५३३ ग्राम खालसा के हैं उनकी आमदनी २६७४०८ रुपया और- ११२ ग्राम धर्मार्थ- नौकरी- बचारन आदि की जागीर में हैं- इनकी आमदनी २५ हज़ार सालाना है- और ५४३ ग्राम राजपूतों की जागीर में हैं- इनकी आमदनी ३ लाख सालाना है- इन में १४ सरदार अव्वल और १८ दूसरे दर्जे के हैं

नमक के कारखाने बहुत हैं - परन्तु डीडवाना - पचभद्रा - फलोदी - सांभर यह चार खाने मारवाड़ राज्य में प्रसिद्ध हैं जिनमें से सांभर की झील २२ मील लम्बी और ६ मील चौड़ी है - इसका लोन बहुत ही उत्तम होता है - पहिले बादशाही खालसा में थी - मुग़लों की बादशाहत जाने पर मारवाड़ ने उसपर कबजा कर लिया - परन्तु थोड़े दिनों पीछे नवाब अमीरखां ने दखल करके अपना थाना बिठाया - जब मीरखां चले गये - तो मारवाड़ और जैपुर दोनों ने मिलकर[°*] सं० १९४६ में एक लाख २५ हज़ार रुपया पर सरकार को सांभर का ठेका दे दिया - और ना बाका ७ लाख सालाना पर इजारा दिया गया - और १० मई सन १८७९ ई० को दरबार मारवाड़ ने - डीडवाना - पचभद्रा - फलोदी और लोनी का भी ५ लाख ३५ हज़ार ५८५ रुपया सवा पांच आना सालाना पर सरकार अंगरेज़ी को २१ वर्ष के लिये ठेका दे दिया - ॥

## राजपूताना के चार भाग

सरकार अंगरेज़ी की अमलदारी में बन्दोबस्त की आसानी के लिये - राजिस्थान के चार हिस्से किये गये - और हर एक हिस्से का निगरां जिसमें कई रजवाड़े होते हैं एक २ रज़ीडेन्ट नियत किया गया जिसका - वृतान्त इसतरह पर है -

**जनूबी राजपूताना** रज़ीडन्ट साहब उदैपुर में रहते हैं - और डूंगरपुर परतापगढ़ - बांसवाड़ा आदि रियास्तें इस रज़ीडन्सी की निगरानी में हैं ॥ *

**मग़रबी राजपूताना** रज़ीडन्ट साहब जोधपुर में रहते हैं और सिरोही जैसलमेर की रियास्तें व मलानी उनकी निगरानी में हैं ॥

**मशरकी राजपूताना** रज़ीडन्ट साहब जैपुर में रहते हैं - किशनगढ़

° उसपर कब्जा कर लिया और आजकल दोनों ही का कब्जा है परन्तु इन्तजाम मारवाड़ने °

* कोटडह - छावनी खेरवाड़ह दोनो स्थानों में असिसटन्ट रज़ीडन्ट मेवाड़ रहते हैं जो मोगियों और पहाड़ी भीलों की निगरानी भी रखते हैं - मु० मुफ़स्सली - ॥

और शेखावाटी इनकी निगरानी में है-॥

**एजन्सी हाडौती**- एजन्टसाहब देवली में रहते हैं-टोंक-कोटा-बूंदी- झालावाड-शाहपुरा आदि इनकी निगरानी में हैं॥

इनके सिवाय **करौली- भरतपुर- अलवर- बीकानेर- कोटा- झालावाड**- में ख़ासतौर पर पोलीटिकल एजन्ट रहते हैं यह चारो रज़ीडन्सी और एजन्टी साहब रज़ीडन्ट राजपूताना के मातहत हैं जो **आबू** पर रहते हैं और ज़िला **अजमेर** की चीफ़ कमिश्नरी का अधिकार भी रखते हैं- और जनूबी रज़ीडन्टी के दो अंगरेज़ असिस्टन्ट कोटरा और खेर वाडा में भी रहते हैं- जो सरकारी सेना के अफ़सर हैं और बासवाडा वग़ैरा रियास्तों की निगरानी रखते हैं- जोजो रियास्तें जिन २ रज़ीडन्टो की निगरानी में हैं वह अपने २ वकील रज़ीडन्टी में रख ती हैं- और यह सब मिलकर पंच वकला कहलाते हैं- और अपनी रिया स्तों के मुशतरका मुकदमें फ़ैसल करते हैं-॥

## राजपूताना में सरकारी फ़ौज

इन्तज़ाम और वक़्त पर काम लेने के लिये राजपूताना की हद में निमन लिखे हुए पांच स्थानों में सरकारी फ़ौज रहती है-नसीराबाद- देवली- एरनपुरा- खेरवाडा- अजमेर- इनमें से नसीराबाद और अजमेर की फ़ौज कवायद जान्ती है- बाकी बेकायदा है- नसीराबाद में एक तोपखा ना- गोरों की एक पूरी रिजमेन्ट- और पूरा ६०० सवारों का रिसाला रहता है समस्त सरकारी सेना की तादाद जो उक्त स्थानों में रहती है ६७५० आद मी हैं इनमें से ८८८ गोरा और बाकी देसी सेना हैं- नसीराबाद और अजमेर का ख़र्च सरकार देती है- बाकी फ़ौज का ख़र्च रियास्तों से इसतरह

पर लियाजाता है- **देवली** की फ़ौजके लिये कोटासे २ लाख सालाना- **येरनपुरा** के लिये जोधपुरसे एक लाख १५ हजार - **खैरवाड़ा** के लिये उदैपुरसे ५० हज़ार सालानालियाजाता है- (रजवाडने की कुल फ़ौज ७५००० गिनी जाती हैं )

## सरकारीखराज

राजिस्थान के समस्त रजवाडनें और ज़िला अजमेर के जागीरदारों से मिलाकर कुल २१ लाख रुपया सालानाखराजसरकार को वसूल होता है-॥*

## शाहिन्शाहीनौकरीदेनेवाली सेना

सं॰ १८८७ मेकि५वर्ष हुयेजे **पंज देह** नामी स्थान सों जोकाबुल की पश्चमी सीमा परहै- रूसी बढ़ आये थे- तो हिन्दोस्थान में कोलाहल मचगया था- उस समय पहिले पहिल हैदराबाद दखिन की रियासत ने सरकारको सहायतामें ६० लाख रुपया दिया और कहाकि यह रुपया हिन्दोस्तानकी हिफ़ाज़त में खर्च कियाजाय - सरकारने दरबार दखिण का शुकरिया (धन्यवाद) अदा किया- परन्तु रुपया लौटादिया- क्योंकि इतनी बडी सलतनत की- शान के खिलाफ़ है- कि खराजगुज़ार दोस्त रईसों से यों रुपया वसूल करे- परन्तु इसबात को सरकार ने मंजूर किया कि जो रियासत सरकार की सहायता के लिये अपनी ओर से फ़ौज देगी ( जैसाकि मुसलमान बादशाहों के दरबार में समस्त रईसी रियास्तें चाकरी करती थी और अपनी २ फ़ौजें लेकर वक्त परसाथ होती थीं ) तो सरकार मनजूर करसक्ती है- इसी दिनसे हिन्दोस्तान की बहुतसी रियास्तों ने सरकारके हज़ूर में फ़ौजें देने की दरख्वास्तें भेजनी शुरू करदीं- और सरकारने भी उनकी दरख्वास्तों को मंज़ूर करलिया- किन्तु यह कहा कि जिस फ़ौजको आप देना चाहते हैं उसको

* फ़ौज खर्च जिसका ब्योरा ग्रंथ करता ने किताब में लिखादै इस रकम में शामिल नहीं है-
म॰ मुरादअली

सरकारी फ़ौज के समान क़वायद सिखाकर तैयार रखना चाहिये- ऐसाही हुआ- इन फ़ौजोंका नाम ऋहिन्शाही खिदमात की फ़ौज रखा गया*और बरदी-तन ख़्वाह- हथियार आदि सरकारी सेना के समान दिये गये- और तीन अंगरेज़-सरकारी सेना के सरदार सरकार ने देसी रजवाडों की इन फ़ौजों पर अफ़सर नियत किये हैं जो साल भर में दो चार बेर इन को संभालते और क़वायद लेते हैं इसके उपरान्त यह भी हुकम है- कि रियासत के निकट जो सरकारी छावनी हो वहां यह फ़ौज सरदी के मौसम में तीन महीने रहकर क़वायद सीखे- हमारे सूबे में निम्न लिखी हुई रियास्तो ने फ़ौजें दी हैं - जोधपुर १ रिसाला-बीकानेर ऊंटों का१ रिसाला (या शुतरसवारों का रिसाला) जैपुर- फ़ौज-की बार बरदारी के लिये १००० टट्टू सामान समीत- अलवर- १ पियादा-पलटन - भरतपुर १ सवारों का रिसाला- उदैपुर १ पैदल पलटन - जिस रियासत की जो फ़ौज है उसका सब खरच रियासत ही के ज़िम्मः है-॥

## राजपूताना में विद्या की उन्नती

सबसे पहिले जैपुर के महाराजा राम सिंह जी स्वर्गवाशी ने जैपुर नगर में-स्कूल जारी किया था जो आज के दिन महाराज कालिज कहलाता है- अव्वल दर्जे की तालीम इस में दी जाती है- सन १८७० ई० के पीछे जोधपुर- उदयपुर बीकानेर- अलवर- भरतपुर- धौलपुर- झालावाड- टौंक- शाहपुरा करौली- कोटा में बडे २ स्कूल जारी होगये- जिन में आज के दिन अंगरेज़ी फ़ारसी- हिन्दी ख़ूब पढाई जाती है- मेवाड- मारवाड- बीकानेर- अलवर-भरतपुर में मातहत हकूमतों के अन्दर भी पाठशाले जारी होगये हैं- इन-सब स्कूलों के विद्यार्थी अजमेर गवर्नमेन्ट कालिज की निगरानी में हरसाल परीक्षा देने को आते हैं और प्रति बर्ष विद्या की उन्नति राजपूताना में होती जाती है-॥

* अंग्रेजी में इम्पयल सरविस कहते हैं- म० मुरादअली होशियार- ॥
† बडे सरदार का नाम करनैल मेलस साहिब है- ॥ उक्त फौजों की देखभाल इन्हीं के सुपुर्द है- म० म० अली- ॥

तवारीख जैसलमेर- राजपूत

| नम्बर गिन्ती | नाम रियासत | खिताब रईस-॥ | नाम रईस व जाती - | |
|---|---|---|---|---|
| | | | | ने राजराजामान<br>समयसीस्तान<br>फ़तहसिंहजीत<br>लमिला है-॥ |
| १ | उदेपुरमेवाड़ | महाराना- | फ़तहसिंहजी सीसोदिया | |
| २ | जैपुर | महाराजा | माधोसिंहजी कछवाहा | मिलाहै-<br>मशीरकैसरकीय |
| ३ | जोधपुर | महाराजा | जसवन्तसिंहजी (२)राठौड़ | व्वलमिलाहै- |
| ४ | बीकानेर | महाराजा | गंगासिंहजी बीकाराठौड़ | निकले हैं-॥ |
| ५ | बूंदी | महारावराजा | रघुवीरसिंहजी हाड़ा | सन१८७७ई० |
| ६ | कोटा | महाराव | उमेदसिंहजी हाड़ा | लेहैं |
| ७ | टोंक | नवाव | इबराहीमअलीखांसाहव- पठान | -॥ |
| ८ | भरतपुर | महाराजा | जसवन्तसिंहजी जाट | |
| ९ | करौली | महाराजा | भंवरपालजी यादोवंस राजपूत | |
| १० | अलवर | महाराजा | जैसिंहजीकछवाहा नरूका | न्तर्गतप्रा कीसरकार<br>नाठालिया है जैपुर |

| नम्बर गिन्ती | नाम रियासत | खिताब रईस | नाम रईस व जाती | रियासतोंकी सन अंगरेजी में कायम हुई | रकबा मुरब्बा मील | कि... आ... |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ११ | झालरापाटन | महाराजराना | जालिमसिंहजी झालाराजपूत | सन१८३८ई० | २५०० | ३४ |
| १२ | धौलपुर | महाराजराना | निहालसिंहजी जाट | सन१७६१ई० | १६२६ | २४ |
| १३ | किशनगढ | महाराजा | शार्दूलसिंहजी राठौड़ | सन१६०८ई० | ७२४ | १९ |
| १४ | जैसलमेर | महारावल | शालबाहन जी भाटी | सन७३१ई० | १२२५२ | १० |
| १५ | सिरोही | महाराव | केसरी सिंहजी देवड़ाचौहान | सन१२०४ई० | ३० २४ | १५ |
| १६ | डूंगरपुर | महारावल | उदैसिंह जी सीसोदिया | सन१३२५ई० | १००० | १५ |
| १७ | बांसवाड़ा | महारावल | लछमन सिंहजी सीसोदिया | सन१५३१ई० | १५५० | १५ |
| १८ | परताबगढ | महारावल | रघुनाथसिंहजी सीसोदिया | सन१४३४ई० | १५०० | १७ |
| १९ | अजमेर | कमिश्नरसाहब | मिस्टरमार्टेंडलसाहब बहादुर | सन१८१८ई० | २७५५ | ४६० |

**नोट** कमिश्नरी के उपरान्त ७ कचहरियां खास अजमेर में और २ ब्यावर में स्टेट...
...फौजदारी मुकद्दमों के फैसले का अधिकार है और यह सब कमिश्नरी के...

# मयो कालिज अजमेर

राज पूताने में ऐसा कोई पाठशाला न्हीं था जिस में राजा महाराजओं के पुत्र सिक्षा पाये अतएव सन १८७० ईसवी में हिन्दुस्थान के गवर्नर जनरल श्री मान लार्ड **मयो साहिब** बहादुर स्वर्गवाशी ने (जिनको काले पानी अर्थात इन्डमान के टापू में एक उमर कैदी मुसलमान ने छुरी से मार डाला) अजमेर में दरबार किया जिस में इस सूबे के समस्त राजा महाराजा एकत्तर हुये थे इस दरबार में लाट साहिब ने कहा कि रईसों की औलाद के लिये एक कालिज होना अवश्य है इस बात को सब रईसों ने मनजूर कर के सालाना चंदा देना स्वीकार किया और ६ लाख से अधिक उसी दम एकत्तर होगया और लाट साहिब ही के नाम से अजमेर में मयो कालिज बनाया गया इस में राजपूताने के रईस जिन की अवस्था २९ वर्ष से कम हो सिक्षा पाते हैं सिपाहियाना करतब भी सिखाये जाते हैं सब रईसों के एक जगह रहने से एक दूसरे में मुहब्बत हो जाती है और पिछला रंज दुख जो सैकडों बरसो से चला आता था दूर हो जाता है यह सरकार की राजनीती है - ॥

## ॥ - तवारीख के मुतअल्लिक जानने के योग्य बातें (मनसब)

इस ग्रंथ में बहुत जगह माही मरातब और मनसब का शब्द लिखा गया है इस लिये हम चाहते हैं कि पाठकों को इन शब्दों के मतलब से वाकिफ करें - ॥

विदित हो कि **मनसब** एक मुलकी और फौजी दरजा है - **मौलवी उबै दुल्लाह फरहती** ने तुहफे राजिस्थान में आईन अकबरी के हवाले से लिखा है कि मनसब और माही मरातब दोनो **अकबर बादशाह** के समय से हिन्दुस्थान में प्रचालित हुये हैं - अकबर से पहिले बादशाह १०० और १००० नम्बर के सरदार रखते थे परन्तु अकबर बादशाह ने गादी पर बैठ कर इस रीति को

कायदे के साथ प्रचलित किया मनसब में २ भाग किये एक जात दूसरा सवार का जात से मतलब ओहदेदार की तनख्वाह अर्थात पंजहजारी को ५ हजार और ७ हजारी को ७ हजार रुपया महीना बादशाही खजाने से जागीर के उपरान्त तनख्वाह मिलती थी और सवार से उसकी फौज की जामईयत समझी जाती थी- बादशाही राज्य में फौज के अंदर सबसे जियादह इज्जत इक्कों की थी और उनसे बकरार मनसबदार गिने जाते थे जिसका मनसब अधिक होता था वही युध्य के समय सेना पती नियत किया जाता था **अकबर** के समय से **आलमगीर** के मरने लों अव्वल दर्जे के सरदारों को केवल ५ हजारी मनसब मिलता था और ७ हजारी किसी मंत्री या खास मुसाहिब को दिया जाता था १० - २० - अथवा ३० हजारी मनसब शाहजादों ही को मिल सक्ता था - राजपूताने के रईसों में से **मिरजा राजा मानसिंह** कछवाहा को अकबर ने और **महाराजा जसवन्तसिंह** राठोर को शाहजहां बादशाह अकबर के पोतेने सात २ हजारी मनसब दिया था और किसीको न्हीं मिला - बीकानेर के **रावरायसिंह** और बूंदीके **रावरतन** ने पांच २ हजारी मनसब का कुर्ब पाया था आलमगीर के पीछे **किशनगढ** वालों को **मुहम्मद शाह** बादशाह ने भी जोउनका भानजा था यह कुर्ब दिया था परन्तु बिना तनख्वाह के केवल जबानी जमा खर्च होने से लोगों की नजरों में उस का कुछ मान न्हीं किया गया (यह भूल है सरकार अंग्रेजी का खिताब भी तो जबानी जमा खर्च है बलकि खिताब पाने वाले को उलटा कई हजार रुपया खर्च करना पडता है परजोउसका मान न करे मूर्ख है ) - ॥

## माही मरातब

**माही** फारसी मे **मछली** को बोलते है और "चांदवाली" भीइसका

अर्थ है और मरातिब या मरतबा दरजे को कहते हैं - इस का वृत्तान्त पुराने इतिहासों में यों लिखा है कि ईरान के बादशाह **नोशेरवां** के पोते **खुसरो** को जब देश निकाला दिया गया तो वह रूम में जहां के बादशाह की बेटी **शीरीं** नामी उससे ब्याही थी चला गया और वहां से फौज की मदद लेकर अपने देश पर चढाई की रूमी फौज की सहायता से उसने ईरान विजै कर लिया फतह पाने के समय चन्द्रमा मीन (मछली) का था खुसरो ने उस चन्द्रमा को अपने लिये जोतिष के अनुसार अच्छा शगुन समझ कर सरदारों को जो निशान दिये उनपर चांदी सोने से चन्द्रमा और मछली की मूर्त्यां बनाकर लगादी थीं इसी चीज का नाम माही मरातब पड गया - मुगल बादशाहों ने भी जो ईरानियों के पडोसी होने के कारण बहुधा बातों में उन की नकल उतारा करते थे हिन्दुस्थान में इस को रिवाज दिया और पांच या सात हजारी मनसब वालों को माही मरातब मिलता था - ॥

## सरदार या जागीरदार

राजपूताने की मान्य रियास्तों में तीन अथवा चार दरजे के जागीरदार हैं जिन को किसी बहादुरी या रईस की रिश्तेदारी के कारण जागीर मिली है - पहिले दरजे की जागीरें लाख से सवा - डेढ लाख तक की हैं इनको साल भर में दसेहरा या शादी गमी के मौके पर दरबार में हाजिर होना पडता है मेवाड में ३ महीने और जोधपुर - जैपुर में साल भर तक जमईयत रखनी पडती है पहिले जमाने में यह लोग फौज के सरदार बनकर चाकरी देते थे किन्तु आज दिन अमन व अमान होने से इनको साहिब लोगों की पेशवाई या राज्य के कामों में सलाह देने का काम पडता है ऐसे सरदार बहुत कम हैं मेवाड में १६ - जोधपुर में ८ और जैपुर में १२ - और कोटा में ३ बाकी रियास्तों में इनकी बराबर आमदनी का कोई सरदार नहीं है - **दूसरे** रईस की जात के सरदार होते हैं वह महाराज कहलाते हैं इनकी जागीरें २० हजार से ५० हजार तक हैं यदि कोई रईस लावल्द फौत होजाय

तो इनमें से जो नजदीक का हो उसका बेटा गोद लिया जाता है ॥

**तीसरे** जागीरदार १० हजारी से ५० हजारी तक जागीरें रखते हैं यह भी राज धानी में अव्वल दरजे वालोंसे जियादह चाकरी देते हैं और राज्य के कामो में सलाह भी दिया करते हैं **चौथे** दरजा के जागीरदार ५ हजार रुपये सालाने की जागीर से जियादह नहीं रखते यह परगनो में हाकिमो के पास चाकरी देते हैं ॥

**पांचवे** दरजे के जागीरदार ब्राह्मण - चारन - मंदिरों के पुजारी - जोगी - अतीत आदि हैं इन के सिवाय उपर के चारों दरजे वाले जागीरदार रेख भरने के उपरान्त वक्त पर अपने स्वामी की चाकरी भी करते रहते हैं ॥

## हिन्दुस्थान की मजमूई कैफियत

**हिन्दुस्थान** का कुल रकबा १५८०००० मील मुरब्बा है जिसमें से अंग्रेजी राज्य के कबजे में ९४०००० मील मुरब्बा और देसी रियास्तों के कबजे में ६४०००० मील मुरब्बा जमीन है अंग्रेजी अमलदारी में (सन १८९१ ई० की मनुष्य गिणना के अनुसार) ५२९०३७०० घर हैं जिनमें केवल २२०००००० आदमी बसते हैं - और देसी रजवाडो के राज्य में १८०५६२१५१ हैं जिनमें ६६०००००० आदमी बसते हैं अंग्रेजी और देसी रजवाडो की समस्त आबादी २८७२८९७८३ आदमियों की है हिसाब से मालूम हुवा कि अंग्रेजी राज्य में फी मील मुरब्बा ९६२०७० और देशी रजवाडो मे फी मील मुरब्बा ९५१२६ आदमी बस्ते हैं पिछले (सन १८८१ ई० की मनुष्य गिणना को सन १८९१ ई० की मनुष्य गिणना के मिलाने से ज्ञात हुवा कि अंग्रेजी राज्य में पिछले दस वर्ष के अंदर सेकडे पीछे ९३ और देशी रियास्तों मे १३/२ आबादी की उन्नती हुई इन पिछले दस वर्षों में मरदों से स्त्रीयां अधिक उतपन्न हुई एक अद्भुत बात यह भी पाई गई कि अंग्रेजी राज्य मे कन्या १२ फी सेकडा अधिक और देसी रजवाडों में लडके १६ फी सेकडा जियादह

उतपन हुये जिसका ठीक कारण मालूम नही हुवा कि क्यों ऐसा हुवा * सूबे वार देखा गया तो ब्रह्मा देशमे सेकडे पीछे २३ सिन्ध में १९ अजमेर मे १६ मन्दराज में ५ई बम्बई में १२ आसाम और अवध व पंजाब में ११ बंगाले में ८ की अधिकताई हुई - ॥

**हिन्दुस्थान** के बडे २ नग्रो की आबादी निम्नलिखे समान सावित हुई बम्बई ८ लाख २१ हजार ७६ आदमी - कलकत्ता ७ लाख ५१ हजार १५० आदमी मदरास ५ लाख ५५ हजार ५२० आदमी - हैदराबाद दक्षण (बादर के मुहल्लो को मिलाकर) ४१५०० लखनौ २७३०३० बनारस (काशीजी) २१९५७० अमरतसर १३६८८० इन के उपरान्त २२ शहर ऐसे हैं जिन की आबादी १ लाख से अधिक है बडे नग्रों मे से पटना - अमरतसर - मिरजापुर मे कुछ तरक्की न्ही हुई - तोभी सन १८८१ ई० की मनुष्य गिणना का मुकाबिला सन १८९१ ई० की मरदुम शुमारी से किया गया तो मालूम हुवा कि पिछले १० वर्ष के अंदर हिन्दुस्थान की आबादी मे ३ करोड ३३ लाख ८६२०१ आदमियों की जियादती हुई इनमें से २५ करोड ६ ई लाख आदमी अनपढ हैं और ४ लाख २६ हजार कुष्टी - ९ लाख ८५ हजार अंधे एक लाख ९६ हजार गूंगे बहिरे और ८६ हजार दीवाने (पागल) ७ करोड ९ लाख १८ हजार आदमी बेकार हैं - ॥ *

## हिन्दुस्थानमे देशीरियास्तें

हिन्दुस्थान में समस्त रियास्तें छोटी बडी १०१ हैं जिनमे १५ पर मुसलमान रईस

इस मुआमले में हमारा यह अभिप्राय है कि अंग्रेजी राज्य में वैश्या और रंडियां आजादी से रहती हैं और हर प्रकार के भले बुरे आदमी खुले बन्दों काला मुह करते हैं जिस से उन का बल घट जाता है व्यादक के अनुसार निर्बल मर्द होतो स्त्री की मनी अधिक होने से कन्या और मर्द का बल गालिब हो तो लडका उतपन्न होता है (देखो ग्रंथ कानूनचा) म० मुरादअली - ॥

* सन १८९१ ई० की मनुष्यगिणना पर ९५०००० आदमी कुल हिन्दोस्थान में थे एक २ ने २०० या ३०० आदमियों की गिनती की मरदुम शुमारी १७ भिन्न २ जबानों मे लिखी गई कुल [illegible] इन के कागज से कागज जोड [illegible] तो १५००० मील लम्बे हों मरदुमशुमारी का खर्च हजार पीछे १० रुपया पडा - ॥ मुहम्मद मुराद अली - ॥ (२८ मन का १८ मन होता है)

